| | वर्त्तमान | आज्ञ | विधि | अन०भूत |
|---|---|---|---|---|
| परस्म०दिव् (जूआ खेलना) प्र०ए० | दीव्यति | दीव्यतु | दीव्येत् | अदीव्यत् |
| परस्मै० क्रम् (चलना) प्र० ए० | क्राम्यति | क्राम्यतु | क्राम्येत् | अक्राम्यत् |
| परस्मै० ष्ठिव (थूकना) प्र० ए० | ष्ठीव्यति | ष्ठीव्यतु | ष्ठीव्येत् | अष्ठीव्यत् |

क्रम् और ष्ठिव् ये दोनों धातु भ्वादिगणमें भी पठित हैं और उनके रूप क्रमसे क्रामति इ० और ष्ठीवति इत्यादि होते हैं ॥

आत्मने० जन् (जन्म पाना) के जायते इत्यादि भ्वादिके त्रै धातुके त्रायते इत्यादिके समान रूप होते हैं ॥

डी (उड़ना) के डीयते इत्यादि भ्वादिके नी धातुके आत्मने० के नयते इ० रूपोंके समान होते हैं ॥

परस्मै० नश् (नष्ट होना) के नश्यति इ० रूप भ्वादि के दृश् धातु के पश्यति इ० के समान होते हैं ॥

## वाक्यरचना

### संज्ञा शब्द

#### दकारान्त

स्त्री०—प्रतिपद् (पड़िवा), मृद् (मिट्टी), दृषद् (चटान), शरद् (एक ऋतु) इ० ॥

#### धकारान्त

स्त्री०— क्रुध् (क्रोध), युध् (युद्ध), समिध् (यज्ञकाष्ठ) इ० ॥

धातु

परस्मै० क्रुध् ( क्रोध करना ), कुप् ( कोप करना ), क्षुध् ( भूखा होना ), सिध् (सिद्ध होना वा पूरा होना), रध ( रींधना ) इ० नृत् धातुके समान ॥

शम् ( शान्त होना ), मद् ( मत्त होना ) इ० श्रम्के समान ॥

आत्मने० युध् ( युद्ध करना ), बुध् ( समझना ), खिद् ( खेद करना ), विद् ( होना ) इ० मन् धातुके समान ॥

इति दिवादि गणके धातु

अव्यय शब्द

अत्र ( यहां ), तत्र ( वहां ), कुत्र ( कहां ), यत्र ( जहां ), सर्वत्र ( सब ठौर ) ॥

वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| क्षुध्यत्येष बालकः । माता किं न रध्यत्यन्नम् ॥ | क्यों खेद करते हो ॥ |
| | शत्रु तो मरा ॥ |
| बालका अक्षान्मा दीव्यत ॥ | हम तुमको सुहृद् समझते हैं ॥ |
| नश्यन्त्येतानि धनानि ॥ | वहां मयूर नाचता है ॥ |
| कि पुत्रोऽजायत कन्या वा ॥ | जहां लड़के जूआ खेलते हैं |
| बहवो विघ्ना विद्यन्ते ॥ | वहां मत जाओ । |

| संस्कृत | |
|---|---|
| कथमेतांस्तरेयम् ( २३ ) ॥ | |
| अनृत्यन्नत्र ( २४ ) मयूराः ॥ | |

# द्वादश पाठ

## सञ्ज्ञा

### नकारान्त शब्द

पुं० राजन्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | राजा | राजानौ | राजानः |
| सं० | हे राजन् | राजानौ | राजानः |
| द्विती० | राजानम् | राजानौ | राज्ञः |

युवन् ( जवान )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | युवा | युवानौ | युवानः |
| सं० | हे युवन् | युवानौ | युवानः |
| द्विती० | युवानम् | युवानौ | यूनः |

पुं० आत्मन्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | आत्मा | आत्मानौ | आत्मानः |
| सं० | हे आत्मन् | आत्मानौ | आत्मानः |
| द्वि० | आत्मानम् | आत्मानौ | आत्मनः |

श्वन् ( कुत्ता )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | श्वा | श्वानौ | श्वानः |
| सं | हे श्वन् | श्वानौ | श्वानः |
| द्विती० | श्वानम् | श्वानौ | शुनः |

( सं० ) ( २३ ) पदान्तमें स्थित न के अनन्तर च, छ, ट, त वा थ आवे तो उस न के स्थानमें अनुस्वार होता है, और च इत्यादि के स्थानमें क्रमसे श्च, श्छ, ष्ट, ष्ठ, स्त वा स्थ आदेश होते हैं। यथा एतान्+तरेयम्=एतांस्तरेयम् इ० ॥

( सं० ) ( २४ ) पदान्तमें ह्रस्व स्वरके अनन्तर नकार हो और उस नकारके अनन्तर कोई स्वर हो तो उस नकारको दो कर देते हैं यथा अनृत्यन्+अत्र =अनृत्यन्नत्र इ० ॥

जिन नकारान्त पुं० वा स्त्री शब्दोंके अन्तमें अन् हो प्रायः उनके रूप राजन् शब्दके समान होते हैं। युवन् और श्वन् शब्दोंके रूपमें जो भेद होता है सो दिखा दिया ॥

जिन नकारान्त पुं० वा स्त्री० शब्दोंके अन्तमें मन् वा वन् हो और उस मन् अथवा वन्के पूर्वमें कोई व्यञ्जन वर्ण मन् अथवा वन्के मकार वा वकारसे संयुक्त हो ऐसे शब्दोंके रूप आत्मन् शब्दके समान होते हैं ॥

स्वामिन्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | स्वामी | स्वामिनौ | स्वामिनः |
| स० | हे स्वामिन् | स्वामिनौ | स्वामिनः |
| द्वि० | स्वामिनम् | स्वामिनौ | स्वामिनः |

जिन नकारान्त शब्दोंके अन्तमें इन् हो उनके रूप स्वामिन् शब्दके समान होते हैं ॥

पथिन् ( पथ )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | पन्थाः | पन्थानौ | पन्थानः |
| स० | हे पन्थाः | पन्थानौ | पन्थानः |
| द्वि० | पन्थानम् | पन्थानौ | पथः |

पथिन् शब्दके रूपोंमें जो भेद होता है सो दिखा दिया ॥

नपुंसकलिङ्ग

जन्मन्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | जन्म | जन्मनी | जन्मानि |
| सं० | हे जन्म, जन्मन् | जन्मनी | जन्मानि |
| द्वितो० | जन्म | जन्मनी | जन्मानि |

नामन्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | नाम | नामनी, नाम्नी | नामानि |
| सं० | नाम, नामन् | नामनी, नाम्नी | नामानि |
| द्विती० | नाम | नामनी, नाम्नी | नामानि |

अहन् ( दिन )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अहः | अहनी, अह्नी | अहानि |
| सं० | हे अहः | अहनी, अह्नी | अहानि |
| द्विती० | अहः | अहनी, अह्नी | अहानि |

जिन नकारान्त नपुं० शब्दोंके अन्तमें अन् हो उनके रूप नामन् शब्दके समान होते हैं ॥

अहन् और जन्मन् शब्दोंके रूपोंमें जो भेद होता है उसको दिखा दिया ॥

आत्मन् शब्द जिस प्रकारके नकारान्त पुं० शब्दोंका नायक है जन्मन् शब्द उसी प्रकारके नकारान्त नपुं० शब्दोंका नायक है जिनके अन्तमें उक्तविध मन् अथवा वन् हो ॥

नकारान्त नपुं० जिनके अन्तमें इन् हो, यथा स्थायिन् इत्यादि, उनके रूप वारि शब्दके समान होते हैं। केवल सं० के ए० व० में स्थायि वा हे स्थायिन् इतना भेद होता है ॥

## चुरादि गण

### उभयपदी रच् ( रचना करनी )

| परस्मै० | | | | आत्मने० | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्त्तमान | | | | वर्त्तमान | | | |
| | ए० | द्वि० | ब० | | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | रचयति | रचयतः | रचयन्ति | प्र० | रचयते | रचयेते | रचयन्ते |
| म० | रचयसि | रचयथः | रचयथ | म० | रचयसे | रचयेथे | रचयध्वे |
| उ० | रचयामि | रचयावः | रचयामः | उ० | रचये | रचयावहे | रचयामहे |
| आज्ञा | | | | आज्ञा | | | |
| प्र० | रचयतु | रचयताम् | रचयन्तु | प्र० | रचयताम् | रचयेताम् | रचयन्ताम् |
| म० | रचय | रचयतम् | रचयत | प्र० | रचयस्व | रचयेथाम् | रचयध्वम् |
| उ० | रचयानि | रचयाव | रचयाम | उ० | रचयै | रचयावहै | रचयामहै |
| विधि | | | | विधि | | | |
| प्र० | रचयेत् | रचयेताम् | रचयेयुः | प्र० | रचयेत | रचयेयाताम् | रचयेरन् |
| म० | रचयेः | रचयेतम् | रचयेत | म० | रचयेथाः | रचयेयाथाम् | रचयेध्वम् |
| उ० | रचयेयम् | रचयेव | रचयेम | उ० | रचयेय | रचयेवहि | रचयेमहि |
| अनद्यतनभूत | | | | अनद्यतनभूत | | | |
| प्र० | अरचयत् | अरचयताम् | अरचयन् | प्र० | अरचयत | अरचयेताम् | अरचयन्त |
| म० | अरचयः | अरचयतम् | अरचयत | म० | अरचयथाः | अरचयेथा | अरचयध्वम् |
| उ० | अरचयम् | अरचयाव | अरचयाम | उ० | अरचये | अरचयावहि | अरचयामहि |

### उभयपदी

| लल् ( लाड़ करना ) | तिज् ( तीक्ष्ण करना ) |
|---|---|
| परस्मै० आत्मने० | परस्मै० आत्मने० |
| प्र० ए० वर्त्त० लालयति लालयते | प्र० ए० वर्त्त० तेजयति तेजयते |

| | परस्मै० | आत्मने० | | परस्मै० | आत्मने० |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र०ए० आज्ञा | लालयतु | लालयताम् | प्र०ए०आज्ञा | तेजयतु | तेजयताम् |
| प्र०ए०विधि | लालयेत् | लालयेत | प्र०ए०विधि | तेजयेत् | तेजयेत |
| प्र०ए०अन०भूत | अलालयत् | अलालयत | प्र०ए०अन०भूत | अतेजयत् | अतेजयत |

यों रचयति और रचयते इत्यादि के समान रूप ले जाओ ॥

वीज् ( पङ्खा झालना ) के वीजयति और वीजयते इ० । चुर् ( चोरी करनी ) के चोरयति और चोरयते इ० । पूज् ( पूजा करनी ) के पूजयति और पूजयते इ० । वृज् ( वर्जना ) के वर्जयति और वर्जयते इ० । स्पृह ( चाहना ) के स्पृहयति और स्पृहयते. इ० । वृ ( आड़ करनी ) के वारयति और वारयते इ० क्रम से रूप ले जाओ ॥

परस्मै ज्ञा ( जतलाना ) के ज्ञापयति इ० रूप ले जाओ ॥

## वाक्यरचना

### संज्ञा शब्द

#### नकारान्त

पुं० महिमन्, मूर्धन् ( शिर वा मस्तक ) इ० । स्त्री० सीमन् इ० राजन् के समान ॥

पुं० अश्मन् ( पत्थर ) अध्वन् ( मार्ग ) इ० आत्मन् के समान ॥

नपुं० धामन् ( घर वा तेज ) इ० नामन् के समान ॥

नपुं॰ शर्मन (सुख) (अ), वर्मन् (कवच) (आ) कर्मन्, वर्त्मन् (बाट), पर्वन् (पोर वा पौर्णमासी तिथि अथवा त्योहार), चर्मन् (चाम वा ढाल) इ॰ जन्मन्के समान ॥

धातु

उभय॰ अर्च् (पूजा करनी), अर्ज् (उपार्जन करना) इ॰ । परस्मै॰ कथ् (कहना), गण् (गिनना) भक्ष् (खाना), लक्ष् (लखना), दण्ड् (दण्ड देना) इ॰ । आत्मने॰ अर्थ् (मांगना), तर्ज (डांटना), भर्त्स (धिक्कारना), वञ्च (ठगना) इ॰ रच् के समान

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| परस्मै॰ | तड् | (ताड़ना करना) | इ॰ | लल्के समान ॥ |
| परस्मै॰ | पीड् | (पीड़ा देनी) | इ॰ | वीज्के समान ॥ |
| उभय॰ | तुल् | (तौलना) | इ॰ | चुरके समान ॥ |
| परस्मै॰ | चूर्ण | (चूर्ण करना) | इ॰ | पूज्के समान ॥ |

इति चुरादि गणके धातु

वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| विष्णुशर्मा नाम ब्राह्मणो राजानमर्थयते ॥ | धन कमाओ और खाओ ॥<br>कवि ग्रन्थ रचता है ॥ |

(अ) ब्राह्मणों के नाम का भी वाचक पु॰ है ॥
(आ) क्षत्रियोंके नाम का भी वाचक पु॰ है ॥

| संस्कृत | हिन्दी |
| --- | --- |
| राजा चौरं भर्त्सयते दण्डयति च । | लड़के फलोंको गिनते और खाते हैं ॥ |
| शठः साधुमसाधुञ्च वञ्चयते ॥ | उसने पत्थर फेंका और कुत्तेको मारा ॥ |
| मातरोऽलालयञ्छिशून् ॥ | |
| भोः शिष्य तत्त्व चिन्तय । सच्चरितं (२५) चर ॥ | |
| राजागणयज्जनान् ॥ | |
| द्विजो न भक्षयेल्लशुनम् ॥ | |

## त्रयोदश पाठ

### संज्ञा

#### पकारान्त

स्त्री० अप् (पानी) शब्दके रूप केवल बहुवचन में होते हैं ॥

प्र० ब० आपः । सं० ब० हे आपः । द्विती० ब० अपः ।

---

(सं०) (२५) त वा द् के अनन्तर च, छ वा श, इनमेंसे कोई हो तो च, ज वा झ, इनमेंसे कोई हो तो ज, ट वा ठ इनमेंसे कोई हो तो ट, और ड वा ढ, इनमें से कोई हो तो ड, और ल हो तो (नित्य) ल, उस त वा द् के स्थानमें आदेश होता है । यथा सत्+चरितम्=सच्चरितम् । अगणयत्+जनान्=अगणयज्जनान् । भक्षयेत्+लशुनम्=भक्षयेल्लशुनम् इत्यादि ।

## सर्वनाम शब्द

### यद् ( जो )

पुं०

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | यः | यौ | ये |
| द्विती० | यम् | यौ | यान् |

स्त्री०

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | या | ये | याः |
| द्विती० | याम् | ये | याः |

नपुं०

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | यत् | ये | यानि |
| द्विती० | यत् | ये | यानि |

### क्रिया

### स्वादिगण

उभय० वृ ( वरण करना )

परस्मै०

वर्त्तमान

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | वृणोति | वृणुतः | वृण्वन्ति |
| म० | वृणोषि(२६) | वृणुथः | वृणुथ |
| उ० | वृणोमि | वृणुवः / वृण्वः | वृणुमः / वृण्मः |

आत्मने०

वर्त्तमान

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | वृणुते | वृण्वाते | वृण्वते |
| म० | वृणुषे | वृण्वाथे | वृणुध्वे |
| उ० | वृण्वे | वृणुवहे / वृण्वहे | वृणुमहे / वृण्महे |

---

(सू०) ( २६ ) अ वा आ को छोड़ के शेष स्वर, कवर्ग अथवा रेफ इनमेंसे किसी अक्षरसे परे प्रत्ययके दन्त्य सकारके स्थानमें मूर्धन्य षकार आदेश होता है । यथा वृणो + सि = वृणोषि इ० ॥

| आज्ञा | | | | आज्ञा | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | वृणोतु | वृणुताम् | वृण्वन्तु | प्र० वृणुताम् | वृण्वाताम् | वृण्वताम् |
| म० | वृणु | वृणुतम् | वृणुत | म० वृणुष्व | वृण्वाथाम् | वृणुध्वम् |
| उ० | वृणवानि | वृणवाव | वृणवाम | उ० वृणवै | वृणवावहै | वृणवामहै |
| विधि | | | | विधि | | |
| प्र० | वृणुयात् | वृणुयाताम् | वृणुयुः | प्र० वृण्वीत | वृण्वीयाताम् | वृण्वीरन् |
| म० | वृणुयाः | वृणुयातम् | वृणुयात | म० वृण्वीथाः | वृण्वीयाथाम् | वृण्वीध्वम् |
| उ० | वृणुयाम् | वृणुयाव | वृणुयाम | उ० वृण्वीय | वृण्वीवहि | वृण्वीमहि |
| अनद्यतनभूत | | | | अनद्यतनभूत | | |
| प्र० | अवृणोत् | अवृणुताम् | अवृण्वन् | प्र० अवृणुत | अवृण्वाताम् | अवृण्वत |
| म० | अवृणोः | अवृणुतम् | अवृणुत | म० अवृणुथाः | अवृण्वाथाम् | अवृणुध्वम् |
| उ० | अवृणवम् | अवृणुव / अवृण्व | अवृणुम / अवृण्म | उ० अवृण्वि | अवृणुवहि / अवृण्वहि | अवृणुमहि / अवृण्महि |

वर्त्तमान आज्ञा विधि अन० भूत

परस्मै० प्र० ए० श्रु ( सुनना ) शृणोति शृणोतु शृणुयात् अशृणोत्
इत्यादि परस्मै० वृणोति इ० के समान रूप होते हैं ॥

परस्मै० आप् (पाना )

| वर्त्तमान | | | | आज्ञा | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | आप्नोति | आप्नुतः | आप्नुवन्ति | प्र० आप्नोतु | आप्नुताम् | आप्नुवन्तु |
| म० | आप्नोषि | आप्नुथः | आप्नुथ | म० आप्नुहि | आप्नुतम् | आप्नुत |
| उ० | आप्नोमि | आप्नुवः | आप्नुमः | उ० आप्नवानि | आप्नवाव | आप्नवाम |

| विधि | | | | अनद्यतनभूत | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | आप्नुयात् | आप्नुयाताम् | आप्नुयुः | प्र० आप्नोत् | आप्नुताम् | आप्नुवन् |
| म० | आप्नुयाः | आप्नुयातम् | आप्नुयात | म० आप्नोः | आप्नुतम् | आप्नुत |
| उ० | आप्नुयाम् | आप्नुयाव | आप्नुयाम | उ० आप्नवम् | आप्नुव | आप्नुम |

## वाक्यरचना

### धातु

| उभय० | परस्मै० |
|---|---|
| चि (बटोरना) वृ के समान ॥ | शक (सकना) आप् के समान ॥ |

इति स्वादि गणके धातु

### अव्यय

शनैः ( धीरे २ ), इव ( नाईं ), ह्यः ( कल का दिन जो बीत गया ), अद्य ( आज ), सम्प्रति ( इस समय ), यदा ( जब ), कदा- ( कब ), तदा ( तब ), सदा, सर्वदा ॥

### वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| धर्मं शनैः ( २७ ) श्चिनुयाद्वल्मीक-मिव पुत्तिकाः ( अ ) ॥ | यहां पानी है। क्या तुम उसे नहीं पाते हो ॥ |

(सं०) (२७) विसर्ग के अनन्तर च वा छ हो तो विसर्गके स्थानमे तालव्य श, ट वा ठ हो तो मूर्धन्य ष, त वा थ हो तो दन्त्य स; आदेश होता है यथा—शनैः + चिनुयात् = शनैश्चिनुयात् इ० ॥

( अ ) पुत्तिका = कीटविशेष। वल्मीक = बमौटा ॥

वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| सदा धर्ममेव शृणुयात् । | जिन फूलोंको कल हमने बटोरा |
| कदाप्यधर्मं न चरेत् ॥ | था वे कहां हैं ॥ |
| हरो यानि फलानि (अ) अचिनवं | स्वयंवरा कन्याने वर को वरण |
| तान्यद्य भक्षयामि ॥ | किया है ॥ |
| यो विद्यां शिक्षते स ज्ञानं | कल मैंने यह पोथी पाई ॥ |
| सुखञ्चाप्नोति ॥ | |
| मुनिः कथयति राजन् वरं | |
| वृणुष्व ॥ | |

## चतुर्दश पाठ

### संज्ञा

### रेफान्त शब्द

| स्त्री० गिर् ( वाणी ) | ए० | द्वि० | ब० | स्त्री० पुर् ( नगर ) | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० | गीः | गिरौ | गिरः | प्र० | पूः | पुरौ | पुरः |
| सं० | हे गीः | गिरौ | गिरः | सं० | हे पूः | पुरौ | पुरः |
| द्विती० | गिरम् | गिरौ | गिरः | द्विती० | पुरम् | पुरौ | पुरः |

( अ ) वाक्यमे चाहे सन्धि न भी करे तो दोष नहीं है। यथा—फलानि+अचिनव इस वाक्यमें इ के स्थान मे य आदेश नहीं करे तो भी अशुद्ध नहीं है। इसी प्रकारसे अन्यत्र भी वाक्योंमें सन्धिका करना वा न करना वक्ताकी इच्छा के अधीन है ॥

### स्त्री० द्वार्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | द्वाः | द्वारौ | द्वारः |
| सं० | हे द्वाः | द्वारौ | द्वारः |
| द्विती० | द्वारम् | द्वारौ | द्वारः |

## सर्वनाम

### इदम् ( यह )

पुं०

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अयम् | इमौ | इमे |
| द्विती० | इमम् / एनम् | इमौ / एनौ | इमान् / एनान् |

स्त्री०

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | इयम् | इमे | इमाः |
| द्विती० | इमाम् / एनाम् | इमे / एने | इमाः / एनाः |

नपुं०

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | इदम् | इमे | इमानि |
| द्विती० | इदम् / एनत् | इमे / एने | इमानि / एनानि |

## क्रिया

### तनादि

### उभय० तन् (ताननो)

परस्मै० | आत्मने०

#### वर्त्तमान

| ए० | द्वि० | ब० | | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| तनोति | तनुतः | तन्वन्ति | प्र० | तनुते | तन्वाते | तन्वते |
| तनोषि | तनुथः | तनुथ | म० | तनुषे | तन्वाथे | तनुध्वे |
| तनोमि | तनुवः<br>तन्वः | तनुमः<br>तन्मः | उ० | तन्वे | तनुवहे<br>तन्वहे | तनुमहे<br>तन्महे |

#### आज्ञा

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| तनोतु | तनुताम् | तन्वन्तु | प्र० | तनुताम् | तन्वाताम् | तन्वताम् |
| तनु | तनुतम् | तनुत | म० | तनुष्व | तन्वाथाम् | तनुध्वम् |
| तनवानि | तनवाव | तनवाम | उ० | तनवै | तनवावहै | तनवामहै |

#### विधि

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| तनुयात् | तनुयाताम् | तनुयुः | प्र० | तन्वीत | तन्वीयाताम् | तन्वीरन् |
| तनुयाः | तनुयातम् | तनुयात | म० | तन्वीथाः | तन्वीयाथाम् | तन्वीध्वं |
| तनुयाम् | तनुयाव | तनुयाम | उ० | तन्वीय | तन्वीवहि | तन्वीमहि |

#### अनद्यतनभूत

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अतनोत् | अतनुताम् | अतन्वन् | प्र० | अतनुत | अतन्वाताम् | अतन्वत |
| अतनोः | अतनुतम् | अतनुत | म० | अतनुथाः | अतन्वाथाम् | अतनुध्वं |
| अतनवम् | अतनुव<br>अतन्व | अतनुम<br>अतन्म | उ० | अतन्वि | अतनुवहि<br>अतन्वहि | अतनुमहि<br>अतन्महि |

उभय॰ कृ ( करना )

| परस्मै॰ | | | | आत्मने॰ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| **वर्त्तमान** | | | | **वर्त्तमान** | | |
| | ए॰ | द्वि॰ | ब॰ | ए॰ | द्वि॰ | ब॰ |
| प्र॰ | करोति | कुरुतः | कुर्वन्ति | प्र॰ कुरुते | कुर्वाते | कुर्वते |
| म॰ | करोषि | कुरुथः | कुरुथ | म॰ कुरुषे | कुर्वाथे | कुरुध्वे |
| उ॰ | करोमि | कुर्वः | कुर्मः | उ॰ कुर्वे | कुर्वहे | कुर्महे |
| **आज्ञा** | | | | **आज्ञा** | | |
| प्र॰ | करोतु | कुरुताम् | कुर्वन्तु | प्र॰ कुरुताम् | कुर्वाताम् | कुर्वताम् |
| म॰ | कुरु | कुरुतम् | कुरुत | म॰ कुरुष्व | कुर्वाथाम् | कुरुध्वम् |
| उ॰ | करवाणि | करवाव | करवाम | उ॰ करवै | करवावहै | करवामहै |
| **विधि** | | | | **विधि** | | |
| प्र॰ | कुर्यात् | कुर्याताम् | कुर्युः | प्र॰ कुर्वीत | कुर्वीयाताम् | कुर्वीरन् |
| म॰ | कुर्याः | कुर्यातम् | कुर्यात | म॰ कुर्वीथाः | कुर्वीयाथाम् | कुर्वीध्वम् |
| उ॰ | कुर्याम् | कुर्याव | कुर्याम | उ॰ कुर्वीय | कुर्वीवहि | कुर्वीमहि |
| **अनद्यतनभूत** | | | | **अनद्यतनभूत** | | |
| प्र॰ | अकरोत् | अकुरुताम् | अकुर्वन् | प्र॰ अकुरुत | अकुर्वाताम् | अकुर्वत |
| म॰ | अकरोः | अकुरुतम् | अकुरुत | म॰ अकुरुथाः | अकुर्वाथाम् | अकुरुध्वम् |
| उ॰ | अकरवम् | अकुर्व | अकुर्म | उ॰ अकुर्वि | अकुर्वहि | अकुर्महि |

इति तनादि गण के धातु

## वाक्यरचना

### संज्ञा

स्त्री॰ धुर् (बोझा), पुर् शब्द के समान

## अव्यय शब्द

ननु ( प्रश्नवाचक ), नूनम्. (निश्चयवाचक), आशु ( शीघ्र ) ग्रम्, उच्चैः (ऊंचा), नीचैः (नीचा), उपरि (ऊपर), क्व (कहां), अधः नीचे ), पुरा ( पूर्वकालमें ), अधुना ( अब )॥

### वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| हमिमां काशी नाम पुरं | लड़को इस कामको शीघ्र करो । |
| श्यामि | अच्छा, अभी करते हैं ॥ |
| बमपि पश्यैनाम् ( २८ ) (अ) ॥ | बताओ कल तुमने क्या किया । |

(सं॰) (२८) अ के परे ए वा ऐ हो तो दोनो मिल के एक ऐ हो जाता है । यथा पश्य+एनाम्=पश्यैनाम् । आ के परे ए वा ऐ हो तो दोनो मिल के एक ऐ हो जाता है । यथा राजा+ऐच्छत्= राजैच्छत् ॥ अ के परे ओ वा औ हो तो दोनो मिल के एक औ हो जाता है । यथा पच+ओदनम्=पचौदनम् । आ के परे ओ वा औ हो तो दोनो मिल के एक औ हो जाता है । यथा सेवस्व+औषधानि= सेवस्वौषधानि ॥

( अ ) जब वाक्यमें इदम् शब्दका एक वार कथन हो गया हो और फिर भी उसीका प्रयोग करना हो तो उस ( इदम् शब्द ) के दूसरे रूपका प्रयोग करना चाहिये । यथा इमां पुरं पश्यामि, त्वमपि पश्य एनां, इत्यादि ॥

वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| त उपरि ( २९ ) तिष्ठन्ति । | क्या अयोध्या नाम नगरी को |
| अहमधस्तिष्ठामि ॥ | देखा ॥ |
| सोऽहं कर्दिर्दृमदृष्टीकां तनोमि ॥ | व्याधने जालको फैलाया ॥ |

# पञ्चदश पाठ

## सञ्ज्ञा

### वकारान्त शब्द

### स्त्री० दिव् ( स्वर्ग )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | द्यौः | दिवौ | दिवः |
| स० | हे द्यौः | दिवौ | दिवः |
| द्विती० | दिवम् | दिवौ | दिवः |

( सं० ) ( २९ ) ए वा ओ के परे कोई स्वर हो तो उस ए वा ओ के स्थानमें क्रमसे अय् वा अव् आदेश होता है। परन्तु पदान्तमें स्थित ए वा ओ के स्थानमें अ आदेश भी हो सकता है और फिर संधि नहीं होती है। यथा ते + उपरि=तयुपरि अथवा त उपरि इत्यादि ॥

और पदान्तमें स्थित ए वा ओ के उत्तर यदि ह्रस्व अकार हो तो उस (ह्रस्व अकार) का लोप हो जाता है और उस लोप का सूचक ऽ ऐसा चिह्न लिख दिया जाता है। तथा ते+अपि=तेऽपि इ०॥

## शकारान्त शब्द

| स्त्री० तादृश् (वैसा वा वैसी) | | | नपुं० तादृश् ( वैसा ) | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ए० | द्वि० | ब० | | ए० | द्वि० | ब० |
| तादृक् | तादृशौ | तादृशः | प्र० | तादृक् | तादृशी | तादृंशि |
| हे तादृक् | तादृशौ | तादृशः | सं | हे तादृक् | तादृशी | तादृंशि |
| तादृशम् | तादृशौ | तादृशः | द्विती० | तादृक् | तादृशी | तादृंशि |

## क्रिया

### क्र्यादि गण

### उभयपदी क्री ( मोल लेना )

| परस्मै० | | | | आत्मने० | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्त्तमान | | | | वर्त्तमान | | | |
| | ए० | द्वि० | ब० | | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | क्रीणाति | क्रीणीतः | क्रीणन्ति | प्र० | क्रीणीते | क्रीणाते | क्रीणते |
| म० | क्रीणासि | क्रीणीथः | क्रीणीथ | म० | क्रीणीषे | क्रीणाथे | क्रीणीध्वे |
| उ० | क्रीणामि | क्रीणीवः | क्रीणीमः | उ० | क्रीणे | क्रीणीवहे | क्रीणीमहे |
| आज्ञा | | | | आज्ञा | | | |
| प्र० | क्रीणातु | क्रीणीताम् | क्रीणन्तु | प्र० | क्रीणीताम् | क्रीणाताम् | क्रीणताम् |
| म० | क्रीणीहि | क्रीणीतम् | क्रीणीत | म० | क्रीणीष्व | क्रीणाथाम् | क्रीणीध्वम् |
| उ० | क्रीणानि | क्रीणाव | क्रीणाम | उ० | क्रीणै | क्रीणावहै | क्रीणामहै |
| विधि | | | | विधि | | | |
| प्र० | क्रीणीयात् | क्रीणीयाताम् | क्रीणीयुः | प्र० | क्रीणीत | क्रीणीयाताम् | क्रीणीरन् |
| म० | क्रीणीयाः | क्रीणीयातम् | क्रीणीयात | म० | क्रीणीथाः | क्रीणीयाथाम् | क्रीणीध्वम् |
| उ० | क्रीणीयाम् | क्रीणीयाव | क्रीणीयाम | उ० | क्रीणीय | क्रीणीवहि | क्रीणीमहि |

| अनद्यतनभूत | | | | अनद्यतनभूत | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | अक्रीणात् | अक्रीणीताम् | अक्रीणन् | प्र० अक्रीणीत | अक्रीणाताम् | अक्रीणत |
| म० | अक्रीणाः | अक्रीणीतम् | अक्रीणीत | म० अक्रीणीथाः | अक्रीणाथाम् | अक्रीणीध्वं |
| उ० | अक्रीणाम् | अक्रीणीव | अक्रीणीम | उ० अक्रीणि | अक्रीणीवहि | अक्रीणीमहि |

उभयपदी ज्ञा ( जानना )

| | वर्त्त० | आज्ञा | विधि | अन०भूत |
|---|---|---|---|---|
| परस्मै० प्र० ए० | जानाति | जानातु | जानीयात् | अजानात् |
| आत्मने० प्र० ए० | जानीते | जानीताम् | जानीत | अजानीत |

इत्यादि क्रीधातुके उभयपदके समान रूप ले जाओ ।

परस्मैपदी बन्ध् । ( बांधना )

| वर्त्तमान | | | | आज्ञा | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | बध्नाति | बध्नीतः | बध्नन्ति | प्र० बध्नातु | बध्नीताम् | बध्नन्तु |
| म० | बध्नासि | बध्नीथः | बध्नीथ | म० बधान | बध्नीतम् | बध्नीत |
| उ० | बध्नामि | बध्नीवः | बध्नीमः | उ० बध्नानि | बध्नाव | बध्नाम |

| ~~अनद्यतनभूत~~ विधि | | | | अनद्यतनभूत | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० | बध्नीयात् | बध्नीयाताम् | बध्नीयुः | प्र० अबध्नात् | अबध्नीताम् | अबध्नन् |
| म० | बध्नीयाः | बध्नीयातम् | बध्नीयात | म० अबध्नाः | अबध्नीतम् | अबध्नीत |
| उ० | बध्नीयाम् | बध्नीयाव | बध्नीयाम | उ० अबध्नाम् | अबध्नीव | अबध्नीम |

उभयपदी ग्रह् ( ग्रहण करना )

| | वर्त्त० | आज्ञा | विधि | अन०भूत |
|---|---|---|---|---|
| परस्मै० प्र० ए० | गृह्णाति | गृह्णातु | गृह्णीयात् | अगृह्णात् |
| आत्मने० प्र० ए० | गृह्णीते | गृह्णीताम् | गृह्णीत | अगृह्णीत |

इत्यादि परस्मैपदमें बन्ध् धातुके परस्मैपदके रूपोंके समान और आत्मनेपदमें क्री धातुके आत्मनेपदके रूपोंके समान ले जाओ ।

परस्मै० अश् ( खाना )

| | वर्त्त० | आज्ञा | विधि | अन०भूत |
|---|---|---|---|---|
| प्र० ए० | अश्नाति | अश्नातु | अश्नीयात् | आश्नात् |

बध्नाति इत्यादिके समान रूप ले जाओ ।

## वाक्यरचना

### संज्ञाशब्द

सदृश्, ईदृश् ( ऐसा वा ऐसी ), यादृश् ( जैसा वा जैसी, ) मादृश् ( मुझसा वा मुझसी ), त्वादृश् ( तुझसा वा तुझसी ), भवादृश् ( आपसा वा आपसी ), इत्यादि ऐसे शब्द जिनके अन्तमें दृश् पाया जावे तीनों लिङ्गोंमें । और स्त्री० में दृश् (आंख), दिश् (दिशा), इ० तादृश्के समान ॥

### धातु

उभय० प्री ( प्रसन्न होना वा करना ) इ० क्रीके समान ॥
परस्मै० पुष् ( पोषण करना ) मुष् (चोरी करनी), इ० अश्के समान ।
परस्मै० ग्रन्थ (गूंथना), मन्थ् ( मंथना ) इ० बन्धके समान ॥

इति क्र्यादिगणके धातु ॥

## अव्यय

वरम् ( अच्छा वा कुछ अच्छा ), बाढ़म् ( हां, अच्छा ), आम् ( हां ), यथा ( जैसा ), तथा ( वैसा ), इत्थम् ( ऐसा ), हन्त ( हर्ष वा शोकबोधक ), इति (समाप्ति, हेतु आदि अर्थोंका बोधक ), अरे, अहो, आश्चर्य आदि बोधक ) ॥

## वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| शुको यादृशं गिरं शृणोति | गाय बांधो और दधि मथो ॥ |
| तादृशं वदति ॥ | इस पेड़को काटो फूलोंको चुनो ॥ |
| वत्स जानासि गणितम् । | लड़का जैसा सुने वैसा बोले ॥ |
| आम् जानामि गुरो ॥ | क्या नहीं जानते हो कल मैंने |
| अद्याहं ( ३० ) क्रीणामि | दो कपड़े मोल लिये ॥ |

( सं० ) ( ३० ) अ के परे अ वा आ, अथवा आ के परे अ वा आ हो तो दोनो मिल के एक आ हो जाता है। यथा अद्य + अहम् = अद्याहम् ॥

इ के परे इ वा ई, अथवा ई के परे इ वा ई हो, तो दोनों मिलके एक ई हो जाता है। यथा मुष्णाति + इति = मुष्णातीति ॥

उ के परे उ वा ऊ, अथवा ऊ के परे उ वा ऊ हो, तो दोनों मिल के एक ऊ हो जाता है। यथा कुरु + उन्नतिम् = कुरून्नतिम् ॥

ऋ के परे ऋ वा ॠ, अथवा ॠ के परे ऋ वा ॠ हो, तो दोनों मिलके एक ॠ हो जाता है।

वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| (अ) पत्रं लेखनीं मषीञ्च ॥ | मुझसा मनुष्य आपसे मनुष्योंकी सेवा करे ॥ |
| मुष्णातीति मूषकः। चोरयतीति चोरः ॥ | |
| यः पितरम्प्रीणाति स प्रियः पुत्रः ॥ | |
| यथा ते कुर्वन्ति तथा कुरून्नतिम् ॥ | |

# षोड़श पाठ

## संज्ञा

### षकारान्त शब्द

### पुं० द्विष (शत्रु)

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | द्विट् | द्विषौ | द्विषः |
| सं० | हे द्विट् | द्विषौ | द्विषः |
| द्वि० | द्विषम् | द्विषौ | द्विषः |

(अ) निकटके भूत व भविष्यके बोध करानेके लिये वर्त्तमानकालकी क्रियाका भी प्रयोग किया जा सकता है। यथा "अद्य क्रीणामि" इसका तात्पर्य है कि आज शीघ्र मोल लेऊगा ॥

## सकारान्त शब्द

पुं० चन्द्रमस् ( चन्द्र )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | चन्द्रमाः | चन्द्रमसौ | चन्द्रमसः |
| सं० | हे चन्द्रमाः | चन्द्रमसौ | चन्द्रमसः |
| द्वि० | चन्द्रमसम् | चन्द्रमसौ | चन्द्रमसः |

पुं० जटायुस्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | जटायुः | जटायुषौ | जटायुषः |
| सं० | हे जटायुः | जटायुषौ | जटायुषः |
| द्वि० | जटायुषम् | जटायुषौ | जटायुषः |

पुं० विद्वस् ( विद्वान् )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | विद्वान् | विद्वांसौ | विद्वांसः |
| सं० | हे विद्वन् | विद्वांसौ | विद्वांसः |
| द्विती० | विद्वांसम् | विद्वांसौ | विदुषः |

पुं० पुम्स् ( पुरुष )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | पुमान् | पुमांसौ | पुमांसः |
| सं० | हे पुमन् | पुमांसौ | पुमांसः |
| द्विती० | पुमांसम् | पुमांसौ | पुंसः |

प्रायः पुंलिङ्ग सकारान्त शब्दोंके रूप चन्द्रमस् शब्दके समान होते हैं ॥

विद्वस् इत्यादि शब्दोंमें जो भेद होता है सो दिखा दिया ।

स्त्री० आशिस् ( आशीर्वाद )

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | आशीः | आशिषौ | आशिषः |
| सं० | हे आशीः | आशिषौ | आशिषः |
| द्विती० | आशिषम् | आशिषौ | आशिषः |

| नपुं० मनस् ( मन ) | | | | नपुं चक्षुस् ( आंख ) | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | मनः | मनसी | मनांसि | चक्षुः | चक्षुषी | चक्षूंषि |
| सं० | हे मनः | मनसी | मनांसि | हे चक्षुः | चक्षुषी | चक्षूंषि |
| द्वितीo | मनः | मनसी | मनांसि | चक्षुः | चक्षुषी | चक्षूंषि |

प्रायः नपुंसकलिङ्ग सकारान्त शब्दोंके रूप मनस् शब्दके समान होते हैं। जहां पूर्वस्थित इकारादि स्वर वर्णके कारणसे स को मूर्धन्य होना सम्भव है वहां चक्षुस्के समान रूप होते हैं। यथा ज्योतिस् शब्दके ज्योतिः, ज्योतिषी, ज्योतींषि इत्यादि ॥

क्रिया

रुधादि गण

उभयपदी धातु

भुज् (पालन वा भोजन करना) ॥

| पालन अर्थमें परस्मै० वर्त्तमान | | | | भोजन अर्थमें आत्मने० वर्त्तमान | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | भुनक्ति | भुङ्क्तः | भुञ्जन्ति | भुङ्क्ते | भुञ्जाते | भुञ्जते |
| म० | भुनक्षि | भुङ्क्थः | भुङ्क्थ | भुङ्क्षे | भुञ्जाथे | भुङ्ग्ध्वे |
| उ० | भुनज्मि | भुञ्ज्वः | भुञ्ज्मः | भुञ्जे | भुञ्ज्वहे | भुञ्ज्महे |
| | आज्ञा | | | आज्ञा | | |
| प्र० | भुनक्तु | भुङ्क्ताम् | भुञ्जन्तु | भुङ्क्ताम् | भुञ्जाताम् | भुञ्जताम् |
| म० | भुङ्ग्धि | भुङ्क्तम् | भुङ्क्त | भुङ्क्ष्व | भुञ्जाथाम् | भुङ्ग्ध्वम् |
| उ० | भुनजानि | भुनजाव | भुनजाम | भुनजै | भुनजावहै | भुनजामहै |

### विधि

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | भुञ्ज्यात् | भुञ्ज्याताम् | भुञ्ज्युः |
| म० | भुञ्ज्याः | भुञ्ज्यातम् | भुञ्ज्यात |
| उ० | भुञ्ज्याम् | भुञ्ज्याव | भुञ्ज्याम |

### अन० भूत

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | अभुनक् | अभुङ्क्ताम् | अभुञ्जन् |
| म० | अभुनक् | अभुङ्क्तम् | अभुङ्क्त |
| उ० | अभुनजम् | अभुञ्ज्व | अभुञ्ज्म |

### विधि

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | भुञ्जीत | भुञ्जीयाताम् | भुञ्जीरन् |
| म० | भुञ्जीथाः | भुञ्जीयाथाम् | भुञ्जीध्वम् |
| उ० | भुञ्जीय | भुञ्जीवहि | भुञ्जीमहि |

### अन० भूत

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | अभुङ्क्त | अभुञ्जाताम् | अभुञ्जत |
| म० | अभुङ्क्थाः | अभुञ्जाथाम् | अभुङ्ग्ध्वं |
| उ० | अभुञ्जि | अभुञ्ज्वहि | अभुञ्ज्महि |

## भिद् ( भिन्न करना )

### परस्मै०

#### वर्त्तमान

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | भिनत्ति | भिन्तः | भिन्दन्ति |
| म० | भिनत्सि | भिन्थः | भिन्थ |
| उ० | भिनद्मि | भिन्द्वः | भिन्द्मः |

#### आज्ञा

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | भिनत्तु | भिन्ताम् | भिन्दन्तु |
| म० | भिन्धि | भिन्तम् | भिन्त |
| उ० | भिनदानि | भिनदाव | भिनदाम |

#### विधि

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | भिन्द्यात् | भिन्द्याताम् | भिन्द्युः |
| म० | भिन्द्याः | भिन्द्यातम् | भिन्द्यात |
| उ० | भिन्द्याम् | भिन्द्याव | भिन्द्याम |

### आत्मने०

#### वर्त्तमान

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | भिन्ते | भिन्दाते | भिन्दते |
| म० | भिन्त्से | भिन्दाथे | भिन्ध्वे |
| उ० | भिन्दे | भिन्द्वहे | भिन्द्महे |

#### आज्ञा

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | भिन्ताम् | भिन्दाताम् | भिन्दताम् |
| म० | भिन्त्स्व | भिन्दाथाम् | भिन्ध्वम् |
| उ० | भिनदै | भिनदावहै | भिनदामहै |

#### विधि

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | भिन्दीत | भिन्दीयाताम् | भिन्दीरन् |
| म० | भिन्दीथाः | भिन्दीयाथाम् | भिन्दीध्वं |
| उ० | भिन्दीय | भिन्दीवहि | भिन्दीमहि |

| अनद्यतनभूत | | | | अनद्यतन भूत | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० | अभिनत् | अभिन्ताम् | अभिन्दन् | अभिन्त | अभिन्दाताम् | अभिन्दत |
| म० | अभिनत् / अभिनः | अभिन्तम् | अभिन्त | अभिन्थाः | अभिन्दाथाम् | अभिन्ध्वं |
| उ० | अभिनदम् | अभिन्द्व | अभिन्द्म | अभिन्दि | अभिन्द्वहि | अभिन्द्महि |

## रुध् ( रोकना )

| | परस्मै० वर्त्तमान | | | आत्मने० वर्त्तमान | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | रुणद्धि | रुन्धः | रुन्धन्ति | रुन्धे | रुन्धाते | रुन्धते |
| म० | रुणत्सि | रुन्धः | रुन्ध | रुन्त्से | रुन्धाथे | रुन्ध्वे |
| उ० | रुणध्मि | रुन्ध्वः | रुन्ध्मः | रुन्धे | रुन्ध्वहे | रुन्ध्महे |
| | आज्ञा | | | आज्ञा | | |
| प्र० | रुणद्धु | रुन्धाम् | रुन्धन्तु | रुन्धाम् | रुन्धाताम् | रुन्धताम् |
| म० | रुन्धि | रुन्धम् | रुन्ध | रुन्त्स्व | रुन्धाथाम् | रुन्ध्वम् |
| उ० | रुणधानि | रुणधाव | रुणधाम | रुणधै | रुणधावहै | रुणधामहै |
| | विधि | | | विधि | | |
| प्र० | रुन्ध्यात् | रुन्ध्याताम् | रुन्ध्युः | रुन्धीत | रुन्धीयाताम् | रुन्धीरन् |
| म० | रुन्ध्याः | रुन्ध्यातम् | रुन्ध्यात | रुन्धीथाः | रुन्धीयाथाम् | रुन्धीध्वम् |
| उ० | रुन्ध्याम् | रुन्ध्याव | रुन्ध्याम | रुन्धीय | रुन्धीवहि | रुन्धीमहि |
| | अनद्यतनभूत | | | अनद्यतनभूत | | |
| प्र० | अरुणत् | अरुन्धाम् | अरुन्धन् | अरुन्ध | अरुन्धाताम् | अरुन्धत |
| म० | अरुणत् / अरुणः | अरुन्धम् | अरुन्ध | अरुन्धाः | अरुन्धाथाम् | अरुन्ध्वम् |
| उ० | अरुणधम् | अरुन्ध्व | अरुन्ध्म | अरुन्धि | अरुन्ध्वहि | अरुन्ध्महि |

## वाक्यरचना

### संज्ञाशब्द

स्त्री॰ त्विष् ( दीप्ति ), प्रावृष् (वर्षा ऋतु) इ॰ द्विष्‌के समान ॥

पुं॰ वेधस् ( ब्रह्मा ), स्त्री॰ अप्सरस् ( अप्सरा ) इ॰ चन्द्रमस्‌के समान ॥

नपुं॰ यशस्, तमस्, पयस् ( दूध वा पानी ) इ॰ मनस् के समान ॥

नपुं॰ आयुस्, धनुस्, वपुस् ( शरीर ) इ॰ चक्षुस्‌के समान ॥

### धातु

उभय॰ युज् ( योग करना ) इ॰ भुजके समान ॥

परस्मै॰ भञ्ज् (तोड़ना) के भनक्ति भङ्क्तः इत्यादि रूप होते हैं ॥

उभय॰ छिद् ( छिन्न करना ) भिद्‌के समान ॥

### अव्यय

वृथा, हा (शोकबोधक), इदानीम् (इस समय), तदानीम् उस समय) ॥

### इति रुधादि गणके धातु

### वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
| --- | --- |
| द्विषो जय। यशो लभस्व ॥ | राजा राज्यको पालन करता है |
| यः पुमान् न विद्वान् न च | और सुख भोगता है ॥ |
| धार्मिकः स वृथा जीवति ॥ | हे विद्वान् संशयको काट ॥ |

### वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| द्विषो व्यूहमभिन्दन् । पुरश्चारुन्धन् ॥ | हाय शत्रु राज्य भोग रहे हैं ॥ |
| चन्द्र[illegible]लमो भिनत्ति ॥ | इस दण्डे को लो और तोड़ो ॥ |
| वृथा अच्छिनः ( ३१ ) शाखाम् ॥ | |

## सप्तदश पाठ

### संज्ञा

### हकारान्त शब्द

| पुं० मधुलिह् ( भ्रमर ) | ए० | द्वि० | ब० | स्त्री० उपानह् ( जूता ) | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० | मधुलिट् | मधुलिहौ | मधुलिहः | प्र० | उपानत् | उपानहौ | उपानहः |
| सं० | हे मधुलिट् | मधुलिहौ | मधुलिहः | सं० | हे उपानत् | उपानहौ | उपानहः |
| द्वि० | मधुलिहम् | मधुलिहौ | मधुलिहः | द्वि० | उपानहम् | उपानहौ | उपानहः |

( सं० ) ( ३१ ) स्वरके अनन्तर छकार हो तो छकारके स्थानमें च्छ हो जाता है । यथा अ + छिनः = अच्छिनः इ० ॥

पदान्तमें स्थित दीर्घ स्वरके अनन्तर छकार हो तो उसके स्थान में च्छ नहीं भी होता है । यथा वृथा + छिनत्ति = वृथाच्छिनत्ति वा वृथा छिनत्ति इत्यादि ॥

## सर्वनाम शब्द

### किम् ( कौन )

| | पुं० | | | | स्त्री० | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० | कः | कौ | के | प्र० | का | के | काः |
| द्विती० | कम् | कौ | कान् | द्विती० | काम् | के | काः |

नपुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | किं | के | कानि |
| द्विती० | किं | के | कानि |

## क्रिया

### ह्वादि गणके उभयपदी धातु

### दा ( देना )

परस्मै — वर्तमान०

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | ददाति | दत्तः | ददति |
| म० | ददासि | दत्थः | दत्थ |
| उ० | ददामि | दद्वः | दद्मः |

आज्ञा

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | ददातु | दत्ताम् | ददतु |
| म० | देहि | दत्तम् | दत्त |
| उ० | ददानि | ददाव | ददाम |

आत्मने० — वर्त्तमान

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | दत्ते | ददाते | ददते |
| म० | दत्से | ददाथे | दद्ध्वे |
| उ० | ददे | दद्वहे | दद्महे |

आज्ञा

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | दत्ताम् | ददाताम् | ददताम् |
| म० | दत्स्व | ददाथाम् | दद्ध्वम् |
| उ० | ददै | ददावहै | ददामहै |

| विधि | | | | विधि | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० | दद्यात् | दद्याताम् | दद्युः | प्र० ददीत | ददीयाताम् | ददीरन् |
| म० | दद्याः | दद्यातम् | दद्यात | म० ददीथाः | ददीयाथाम् | ददीढ्वम् |
| उ० | दद्याम् | दद्याव | दद्याम | उ० ददीय | ददीवहि | ददीमहि |
| अनद्यतनभूत | | | | अनद्यतनभूत | | |
| प्र० | अददात् | अदत्ताम् | अददुः | प्र० अदत्त | अददाताम् | अददत |
| म० | अददाः | अदत्तम् | अदत्त | म० अदत्थाः | अददाथाम् | अदद्ध्वम् |
| उ० | अददाम् | अदद्व | अदद्म | उ० अददि | अदद्वहि | अदद्महि |

धा ( धारण वा पोषण करना )

| परस्मै० | | | | आत्मने० | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्त्तमान | | | | वर्त्तमान | | |
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | दधाति | धत्तः | दधति | प्र० धत्ते | दधाते | दधते |
| म० | दधासि | धत्थः | धत्थ | म० धत्से | दधाथे | दद्ध्वे |
| उ० | दधामि | दध्वः | दध्मः | उ० दधे | दध्वहे | दध्महे |
| आज्ञा | | | | आज्ञा | | |
| प्र० | दधातु | धत्ताम् | दधतु | प्र० धत्ताम् | दधाताम् | दधताम् |
| म० | देहि | धत्तम् | धत्त | म० धत्स्व | दधाथाम् | दद्ध्वम् |
| उ० | दधानि | दधाव | दधाम | उ० दधै | दधावहै | दधामहै |
| विधि | | | | विधि | | |
| प्र० | दध्यात् | दध्याताम् | दध्युः | प्र० दधीत | दधीयाताम् | दधीरन् |
| म० | दध्याः | दध्यातम् | दध्यात | म० दधीथाः | दधीयाथाम् | दधीढ्वम् |
| उ० | दध्याम् | दध्याव | दध्याम | उ० दधीय | दधीवहि | दधीमहि |

| अनद्यतनभूत | | | | अनद्यतनभूत | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र | अदधात् | अधत्ताम् | अदधुः | प्र० अधत्त | अदधाताम् | अदधत |
| म | अदधाः | अधत्तम् | अधत्त | म० अधत्थाः | अदधाथाम् | अदद्ध्वम् |
| उ | अदधाम् | अदध्व | अदध्म | उ० अदधि | अदध्वहि | अदध्महि |

इति ह्वादि गणके धातु ॥

## वाक्यरचना

### अव्यय

चित् वा चन ( ये अव्यय, प्रश्नवाचक शब्दोंके सिद्ध रूपोंके अनन्तर लगके उनके प्रयोगोंको अनिश्चयवाचक बना देते हैं ), चेत्-( यदि ), नो ( नहीं ) ॥

### वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| विद्या ददाति विनयं ॥ | कौन २ फल तुमने कल खाये ॥ |
| कानि कानि दुःखानि नाददाच्छत्रुः ॥ | मा आशीष दे मैं विद्या और धन पाऊं ॥ |
| उपानहं धारय । नो चेत् कण्टकानि पादौ विध्येयुः ॥ | |

वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
| --- | --- |
| कः कोऽत्र भोः अत्रेदं (३२) | भगवान् विश्वको पोषण करते हैं ॥ |
| पुस्तकं देहि ॥ | यहां वह कौन पेड़ है जिसमें |
| मधुलिण् माद्यति (अ) ॥ | फूल नहीं लगे हैं ? |

# अष्टादश पाठ

संज्ञा

सर्वनाम शब्द

सकारान्त

अदस् (वह)

| | पुं० | | | स्त्री० | | |
| --- | --- | --- | --- | --- | --- | --- |
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | असौ | अमू | अमी | असौ | अमू | अमूः |
| द्विती० | अमुम् | अमू | अमून् | अमूम् | अमू | अमूः |

(स०) (३२) अ के परे इ वा ई हो तो दोनो मिल के एक ए हो जाता है। यथा अत्र+इदम्=अत्रेदम् इ० ॥

आ के परे इ वा ई हो तो दोनों मिल के एक ए हो जाता है। यथा सखा+इच्छति=सखेच्छति इत्यादि ॥

अ के परे उ वा ऊ हो तो दोनों मिल के एक ओ होता है। यथा गच्छ+उपरि=गच्छोपरि इ० ॥

आ के परे उ वा ऊ होवे तो दोनों मिलकर एक ओ हो जाता है। यथा पिता+उचितं वदति=पितोचितं वदति इ० ॥

(अ) (स०) (१९) के नियमानुसार सन्धि भई है।

नपुं०

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | अदः | अमूनी | अमूनि |
| द्विती० | अदः | अमूनी | अमूनि |

सर्व (सब) (अ)

सर्व शब्दके पुंलिङ्गमें बालक शब्दके समान रूप होते हैं केवल प्रथमाके बहुवचनमें सर्वाः ऐसा नहीं किन्तु सर्वे ऐसा रूप होता है ॥

स्त्रीलिङ्गमें विद्या शब्दके समान और नपुंसकलिङ्गमें पुस्तक शब्दके समान रूप होते हैं ॥

पूर्व शब्दके रूप तीनों लिङ्गोंमे सर्व शब्दके समान होते हैं केवल पुं० प्रथमाके बहुवचनमें पूर्वे और पूर्वाः यों दो२ रूप होते हैं॥

अन्य शब्दके रूप तीनों लिङ्गोंमें सर्व शब्दके समान होते हैं केवल नपुं० के ए० व० में अन्यम् ऐसा नहीं किन्तु अन्यत् ऐसा रूप होता है ॥

---

(अ) वाक्यरचनाके लिये सर्वनाम शब्दोंके अति प्रयोजनीय अस्मदादि शब्दोंके रूप पहिलेही दिखला चुके। शेष सर्वादि, पूर्वादि और अन्यादि शब्दो का भी परिचय इस भागमे यहा दिया जाता है ॥

## क्रिया

### अदादि गण

परस्मै०

अद् ( खाना )

वर्त्तमान

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अत्ति | अत्तः | अदन्ति |
| म० | अत्सि | अत्थः | अत्थ |
| उ० | अद्मि | अद्वः | अद्मः |

आज्ञा

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अत्तु | अत्ताम् | अदन्तु |
| म० | अद्धि | अत्तम् | अत्त |
| उ० | अदानि | अदाव | अदाम |

विधि

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अद्यात् | अद्याताम् | अद्युः |
| म० | अद्याः | अद्यातम् | अद्यात |
| उ० | अद्याम् | अद्याव | अद्याम |

अनद्यतनभूत

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | आदत् | आत्ताम् | आदन् |
| म० | आदः | आत्तम् | आत्त |
| उ० | आदम् | आद्व | आद्म |

परस्मै०

या ( जाना )

वर्त्तमान

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | याति | यातः | यान्ति |
| म० | यासि | याथः | याथ |
| उ० | यामि | यावः | यान्ति |

आज्ञा

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | यातु | याताम् | यान्तु |
| म० | याहि | यातम् | यात |
| उ० | यानि | याव | याम |

विधि

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | यायात् | यायाताम् | यायुः |
| म० | यायाः | यायातम् | यायात |
| उ० | यायाम् | यायाव | यायाम |

अनद्यतनभूत

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अयात् | अयाता | अयान् / अयुः |
| म० | अयाः | अयातम् | अयात |
| उ० | अयाम् | अयाव | अयाम |

## उभयपदी

## ब्रू ( बोलना )

### परस्मै०

#### वर्त्तमान

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | ब्रवीति, आह | ब्रूतः, आहतुः | ब्रुवन्ति, आहुः |
| म० | ब्रवीषि, आत्थ | ब्रूथः, आहथुः | ब्रूथ |
| उ० | ब्रवीमि | ब्रूवः | ब्रूमः |

#### आज्ञा

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | ब्रवीतु | ब्रूताम् | ब्रुवन्तु |
| म० | ब्रूहि | ब्रूतम् | ब्रूत |
| उ० | ब्रवाणि | ब्रवाव | ब्रवाम |

#### विधि

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | ब्रूयात् | ब्रूयाताम् | ब्रूयुः |
| म० | ब्रूयाः | ब्रूयातम् | ब्रूयात |
| उ० | ब्रूयाम् | ब्रूयाव | ब्रूयाम |

#### अनद्यतनभूत

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अब्रवीत् | अब्रूताम् | अब्रुवन् |
| म० | अब्रवीः | अब्रूतम् | अब्रूत |
| उ० | अब्रवम् | अब्रूव | अब्रूम |

### आत्मने०

#### वर्त्तमान

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | ब्रूते | ब्रुवाते | ब्रुवते |
| म० | ब्रूषे | ब्रुवाथे | ब्रूध्वे |
| उ० | ब्रुवे | ब्रूवहे | ब्रूमहे |

#### आज्ञा

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | ब्रूताम् | ब्रुवाताम् | ब्रुवताम् |
| म० | ब्रूष्व | ब्रुवाथाम् | ब्रूध्वम् |
| उ० | ब्रवै | ब्रवावहै | ब्रवामहै |

#### विधि

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | ब्रुवीत | ब्रुवीयाताम् | ब्रुवीरन् |
| म० | ब्रुवीथाः | ब्रुवीयाथाम् | ब्रुवीध्वम् |
| उ० | ब्रुवीय | ब्रुवीवहि | ब्रुवीमहि |

#### अनद्यतनभूत

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अब्रूत | अब्रुवाताम् | अब्रुवत |
| म० | अब्रूथाः | अब्रुवाथाम् | अब्रूध्वम् |
| उ० | अब्रुवि | अब्रुवहि | अब्रूमहि |

# वाक्यरचना

## संज्ञाशब्द

विश्व ( सब ), एक, इनके रूप सर्व शब्दके समान होते हैं ॥

पर, अपर, स्व, प्रथम, चरम ( अन्तिम ), अल्प, कतिपय ( कुछ ) इत्यादि शब्दोंके रूप पूर्व शब्दके समान होते हैं ॥

इतर ( अन्य ), कतर ( दोमेंसे कौनसा ), कतम ( तीन आदिकों मेंसे कौन सा ) इत्यादि शब्दों के रूप अन्य शब्द के रूपों के समान होते हैं ॥

## धातु

स्ना ( नहाना ), ख्या ( बोलना ), मा ( मापना ), वा ( वायुका बहना), द्रा (भागना वा सोना ), भा ( चमकना ) इ० याके समान॥

## अव्यय

अथ ( इसके अनन्तर ), अतः ( इस कारणसे ), यतः ( जिस कारणसे ) ततः ( उससे वा उस कारणसे ), कुतः ( कहासे वा किस कारण से ) ॥

वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
| --- | --- |
| ननुसर्वः ( ३३ ) सर्वंन्न जानातीति ब्रवीषि किम् । आम् एवं ब्रवीमि ॥ | वायु बहता है । कैसे मैं नहाऊं ॥ मै कहताहूं तुम कहां गये थे और क्या खाया था ॥ |

(स०) (३३) स्वरके अनन्तर रेफके उत्तर स्पर्श, अथवा य, ल, व इनमेंसे कोई अक्षर हो तो वह दो भी हो सकता है । यथा सर्वः अथवा सर्व्वः ये दोनों ठीक हैं ॥

स्वरके उत्तर स्पर्श, वा य, ल, व इनमेंसे किसी अक्षरके अनन्तर यदि स्वर अक्षर न पाया जावे तो वह ( स्पर्श वा य, ल, व ) दो भी हो सकता है । यथा विध्यति=विध्ध्यति वा विध्यति इत्यादि ॥

किसी वर्गका द्वितीय अक्षर यदि दो किया जाय तो उन दोनों मेंसे प्रथमके स्थानमें उसी वर्गका प्रथम अक्षर आदेश होता है। और यदि किसी वर्ग का चतुर्थ अक्षर दो किया जाय तो उन दोनों मेंसे पहिलेके स्थानमे उसी वर्ग का तृतीय अक्षर आदेश होता है। यथा विध्ध्यति=विद्ध्यति इत्यादि ॥

## वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| अहो अमी (३४) अश्वा यान्ति ॥ | भाइयो, नहाओ खाओ, तब जाओ, ॥ |
| रासभ आह। भो न त्वं जानासि गीतं । अत इदं ब्रवीमि । | सब बनिये और ब्राह्मण बोले कि लड़के तो जीते हैं। इसने किस लड़के को खा लिया ॥ |
| शृगाल आह मास अस्त्येत् ॥ रात्रिरयात् । अथ पश्य पूर्वा दिग्घसतीव ( अ ) ॥ | यह तो दूसरी वस्तु है इसको मैं न लूंगा ॥ |

---

(सं०) (३४) अदस् शब्दके रूपमें मकारके उत्तर दीर्घ ई अथवा जिस किसी शब्दके द्विवचनान्त सिद्ध रूपके अन्तमें दीर्घ ई, ऊ वा ए इनमें से कोई स्वर हो तो उस ( ई, ऊ वा ए ) के साथ उनके अनन्तर स्थित किसी स्वरकी सन्धि नहीं होती है । यथा अमी + अश्वाः = अमी अश्वाः, अमू + अर्भकौ = अमू अर्भकौ; कवी + इमौ = कवी इमौ, शिशू + अत्र = शिशू अत्र, पचेते + एतौ = पचेते एतौ इत्यादि ऐसेही रहेंगे । इनकी सन्धि नहो होगी ॥

ओकारान्त अव्ययके उत्तर स्थित स्वरके साथ उस ( अव्यय ) के अन्तमें स्थित ओकारकी भी सन्धि नहीं होती है। यथा अहो + अमी = अहो अमी इत्यादि ऐसे ही रहेंगे । इनकी सन्धि नहीं होगी ॥

(अ) (स०) (२०) के अनुसार दिक् + हसति = दिग्घसति ॥

# ऊनविंश पाठ

## सख्यावाचक शब्द (अ)

अकारान्त एक शब्दके रूप तीनों लिङ्गों में सर्व शब्दके समान प्रायः एक वचनही में होते हैं ॥

इकारान्त द्वि (दो) शब्दके केवल द्विवचनहीमें प्रयोग होते हैं ॥ यथा

| | पुं० | स्त्री० | नपु० |
|---|---|---|---|
| | द्वि० | द्वि० | द्वि० |
| प्र० | द्वौ | द्वे | द्वे |
| सं० | हे द्वौ | द्वे | द्वे |
| द्विती० | द्वौ | द्वे | द्वे |

त्रि (तीन) शब्दके और इसके अनन्तरके चतुर् (चार) इत्यादि दशन् (दश) शब्द पर्यन्त संख्यावाचक शब्दोंके रूप केवल वहुवचन-हीमें होते हैं यथा—

---

(अ) इस भाग के चतुर्थ पृष्ठमे कह आये है कि विशेष्य और विशेषण शब्द समान ही लिङ्ग वचन, और विभाक्ति के होते हैं। पर सख्यावाचक विशेषण शब्दों के लिङ्ग वचन मे उक्त नियम सर्वदा नही माना जाता है, किन्तु किसी २ सख्यावाचाक विशेषण ने उक्त नियम पाया जाता है और किसी २ में नही। इस भेदका निर्देश इस पाठ मे और आगके पाठ मे भी स्थल २ पर किया जावेगा ॥

त्रि

| | | पुं० | स्त्री० | नपुं० |
|---|---|---|---|---|
| | | ब० | ब० | ब० |
| प्र० | | त्रयः | तिस्रः | त्रीणि |
| स० | हे | त्रयः | तिस्रः | त्रीणि |
| द्वित० | | त्रीन् | तिस्रः | त्रीणि |

रेफान्त चतुर्

| | | पुं० | स्त्री० | नपुं० |
|---|---|---|---|---|
| | | ब० | ब० | ब० |
| प्र० | | चत्वारः | चतस्रः | चत्वारि |
| स० | हे | चत्वारः | चतस्रः | चत्वारि |
| द्वितीं० | | चतुरः | चतस्रः | चत्वारि |

नकारान्त पञ्चन् ( पांच )

पञ्चन् शब्दके और इसके अनन्तरके संख्यावाचक षष् तथा नकारान्त सप्तन्, अष्टन्, नवन्, दशन् इत्यादि शब्दोंके रूप तीनों लिङ्गोंमें समान होते हैं, चाहे उनके विशेष्य किसी लिङ्गमें क्यों न हों ॥

पुं० नपुं० वा स्त्री०

| | पञ्चन् | | अष्टन् ( आठ ) |
|---|---|---|---|
| | ब० | | ब० |
| प्र० | पञ्च | प्र० | अष्टौ, अष्ट |
| स० | हे पञ्च | सं० | अष्टौ, अष्ट |
| द्वितीं० | पञ्च | द्वितीं० | अष्टौ अष्ट |

सप्तन् ( सात ), नवन् ( नव ), दशन् इत्यादि नकारान्त संख्या-वाचक शब्दोंके रूप पञ्चन् के समान होते हैं ॥

षकारान्त षष् ( छ )

पुं० नपुं० वा स्त्री

| | व० |
|---|---|
| प्र० | षट |
| सं० हे | षट् |
| द्विती० | षट् |

क्रिया

परस्मै०

अस् ( होना वा रहना )

वर्त्तमान

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अस्ति | स्तः | सन्ति |
| म० | असि | स्थः | स्थ |
| उ० | अस्मि | स्वः | स्मः |

आज्ञा

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अस्तु | स्ताम् | सन्तु |
| म० | एधि | स्तम् | स्त |
| उ० | असानि | असाव | आसाम |

विधि

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | स्यात् | स्याताम् | स्युः |
| म० | स्याः | स्यातम् | स्यात |
| उ० | स्याम् | स्याव | स्याम |

आत्मने०

आस् ( बैठना )

वर्त्तमान

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | आस्ते | आसाते | आसते |
| म० | आस्से | आसाथे | आध्वे |
| उ० | आसे | आस्वहे | आस्महे |

आज्ञा

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | आस्ताम् | आसाताम् | आसताम् |
| म० | आस्व | आसाथाम् | आध्वम् |
| उ० | आसै | आसावहै | आसामहै |

विधि

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | आसीत | आसीयाताम् | आसीरन् |
| म० | आसीथाः | आसीयाथाम् | आसीध्वम् |
| उ० | आसीय | आसीवहि | आसीमहि |

| अनद्यतनभूत | | | अनद्यतनभूत | | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र० आसीत् | आस्ताम् | आसन् | प्र० आस्त | आसाताम् | आसत |
| म० आसीः | आस्तम् | आस्त | म० आस्थाः | आसाथाम् | आध्वम् |
| उ० आसम् | आस्व | आस्म | उ० आसि | आस्वहि | आस्महि |

## वाक्यरचना

### वाक्य

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| एक ( ३५ ) आस्तेऽपरो याति। विभक्तयः सप्त। लिङ्गानि वच-नानि च त्रीणि। दश लकारा दशैव च गणाः। समासाः कार-काणि तु षट् षड् भवन्ति। एक-श्चन्द्रो द्वौ पक्षौ त्रयो गुणाश्चत्वारो वेदाः पञ्च प्राणाः षड् ऋतवः सप्त भुवनान्यष्टौ वसवो नवग्रहा दश दिशो भवन्ति॥ | यहां पांच लड़के बैठे हैं॥ वहां तीन स्त्रिया बैठी हैं सात घोड़े और छ गायें कल हमने मोल लीं॥ तीन लड़कियां और दो लड़के खेल रहे हैं॥ चार पोथियां मैंने पढ़ लीं। उसने तो दोही पढ़ी॥ मा बैठी है। एक लड़की और दो लड़के खेलते हैं। |

( सं० ) ( ३५ ) पदान्तमें स्थित विसर्गके पूर्वमें यदि अकार हो और उस विसर्गके अनन्तर अकारको छोड़ के यदि कोई दूसरा स्वर आवे तो उस विसर्गका लोप हो जाता है और फिर सन्धि नहीं होती है। यथा एकः + आस्ते = एक आस्ते इ० ॥ रेफके स्थानमें जो विसर्ग होता है उसके लिये यह नियम नहीं है। यथा भ्रातः + आगच्छ- भ्रातरागच्छ इत्यादि ॥

# विंश पाठ

संख्यावाचक इकारान्त स्त्री॰ विंशति ( बीस ) ( अ ) शब्दके रूप स्तुति शब्दके समान होते हैं ॥

षष्टि ( साठ ), सप्तति ( सत्तर ), अशीति ( अस्सी ), नवति ( नब्बे ) इन संख्यावाचक शब्दोंके रूप विंशतिशब्दके समान स्त्री॰ में ही होते हैं और विंशति इत्यादि शब्द जिनके अन्तमें हों उन (एकविंशति इत्यादि) संख्यावाचक शब्दोंके रूप भी विंशति इत्यादि ही के समान स्त्री॰ में होते हैं ॥

तकारान्त स्त्री॰ त्रिंशत् ( तीस ) शब्दके रूप सरित् शब्दके समान होते हैं ॥

चत्वारिंशत् ( चालीस ), पञ्चाशत् ( पचास ) इन संख्यावाचक शब्दोके रूप त्रिंशत्शब्दके समान स्त्री॰ हीमें होते हैं और ये शब्द जिनके अन्तमें हों उन ( एकत्रिंशत् इत्यादि ) संख्यावाचक शब्दोके रूप भी त्रिंशत् शब्दहीके समान स्त्री॰ में होते हैं ॥

---

( अ ) विंशति और इसके अनन्तरके संख्यावाचक शब्द विशेषण और विशेष्य दोनों होते है । जब विशेषण होते है तब एक ही वचन मे उनका प्रयोग होता है चाहे उनका विशेष्य किसी वचनमे क्यो न हो । और लिङ्ग भी उनका अपना ही रहता है चाहे विशेष्यका लिङ्ग जो कोई क्यों न हो । यथा—विंशतिः पुरुषा गच्छन्ति· विंशतिमश्वान् क्रीणामि· विंशति फलानि भक्षयामि इत्यादि । इसी प्रकार सहस्र स्त्रियः, लक्षं अश्वाः कोटिर्मनुष्याः इत्यादि प्रयोग होते है ॥

अकारान्त नपुंसकलिङ्ग शत ( सौ ) शब्दके रूप फल शब्दके समान होते हैं।

सहस्र (हज़ार), अयुत ( दश हज़ार ), लक्ष ( लाख ), नियुत ( दश लाख ) इनके रूप शत शब्दके समान नपुं० हीमें होते हैं ॥

ह्रस्व इकारान्त स्त्री० कोटि ( करोड़) शब्दके रूप स्तुति शब्दके समान होते हैं ॥

ह्रस्व इकारान्त कति ( कितना ) शब्दके रूप तीनों लिङ्गोंमें समान और सदा ब० व० में होते हैं। यथा

| पुं० नपुं वा स्त्री० ब० | |
|---|---|
| प्र० | कति |
| सं० | हे कति |
| द्विती० | कति |

ऐसे ही यति (जितना), तति (तितना) इन शब्दोंके भी रूप होते हैं ॥

## क्रिया

### परस्मै०

रुद् ( रोना )

वर्त्तमान

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | रोदिति | रुदितः | रुदन्ति |
| म० | रोदिषि | रुदिथः | रुदिथ |
| उ० | रोदिमि | रुदिवः | रुदिमः |

हन् ( हनना )

वर्त्तमान

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | हन्ति | हतः | घ्नन्ति |
| म० | हंसि | हथः | हथ |
| उ० | हन्मि | हन्वः | हन्मः |

घ्राके रूप क्रमसे एक बार दाके समान अघ्रात् इत्यादि, और दूसरी बार ज्ञाके समान अघ्रासीत् इत्यादि होते हैं। शेष आकारान्त धातुओंके रूप ज्ञाके समान होते हैं ॥

गैके अगासीत् इत्यादि ज्ञाके ही समान होते हैं। ध्यैके रूप अध्यासीत् इ० ले जाओ ॥

नी

| | परस्मै० | | | आत्मने० | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | अनैषीत् | अनैष्टाम् | अनैषुः | अनेष्ट | अनेषाताम् | अनेषत |
| म० | अनैषीः | अनैष्टम् | अनैष्ट | अनेष्ठाः | अनेषाथाम् | अनेढ्वम् |
| उ० | अनैषम् | अनैष्व | अनैष्म | अनेषि | अनेष्वहि | अनेष्महि |

ऐसे ही जि इत्यादि और भी (डरना) इत्यादि के परस्मैपद में और चि इत्यादि तथा क्री इत्यादि के उभयपदमे आपसे बनाके क्रमसे रूप ले जाओ ॥

परस्मै०

| | श्रु | | | भू | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | अश्रौषीत् | अश्रौष्टाम् | अश्रौषुः | अभूत् | अभूताम् | अभूवन् |
| म० | अश्रौषीः | अश्रौष्टम् | अश्रौष्ट | अभूः | अभूतम् | अभूत |
| उ० | अश्रौषम् | अश्रौष्व | अश्रौष्म | अभूवम् | अभूव | अभूम |

पू

| | परस्मै० | | | आत्मने० | |
|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | अपावीत् | अपाविष्टाम् | अपाविषुः | अपविष्ट | अपविषाताम् | अपविषत |
| म० | अपावीः | अपाविष्टम् | अपाविष्ट | अपविष्ठाः | अपविषाथाम् | अपविध्वम् / अपविढ्वम् |
| उ० | अपाविषम् | अपाविष्व | अपाविष्म | अपविषि | अपविष्वहि | अपविष्महि |

कृ

| | परस्मैपदी | | | आत्मनेपदी | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | अकार्षीत् | अकार्ष्टाम् | अकार्षुः | अकृत | अकृषाताम् | अकृषत |
| म० | अकार्षीः | अकार्ष्टम् | अकार्ष्ट | अकृथाः | अकृषाथाम् | अकृढ्वम् |
| उ० | अकार्षम् | अकार्ष्व | अकार्ष्म | अकृषि | अकृष्वहि | अकृष्महि |

ऋकारान्त धातुओंके ऐसे ही रूप ले जाओ। परन्तु वृ के परस्मैपदमें अवारीत् अवारिष्टाम् इत्यादि रूप होते हैं ॥

दीर्घ ॠकारान्त तॄ इत्यादिके अतारीत्, अतारिष्टाम् इत्यादि रूप होते हैं ॥

# द्वात्रिंश पाठ ॥

संज्ञा ॥

पकारान्त शब्द ॥ स्त्री अप् ॥

| | ब० व० |
|---|---|
| तृ० | अद्भिः |
| च० | अद्भ्यः |
| पं० | अद्भ्यः |
| ष० | अपाम् |
| सप्त० | अप्सु |

रेफान्त शब्द ॥

स्त्री० गिर्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| तृ० | गिरा | गीर्भ्याम् | गीर्भिः |
| च० | गिरे | गीर्भ्याम् | गीर्भ्यः |
| पं० | गिरः | गीर्भ्याम् | गीर्भ्यः |
| ष० | गिरः | गिरोः | गिराम् |
| सप्त० | गिरि | गिरोः | गीर्षु |

स्त्री० पुर्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| तृ० | पुरा | पूर्भ्याम् | पूर्भिः |
| च० | पुरे | पूर्भ्याम् | पूर्भ्यः |
| पं० | पुरः | पूर्भ्याम् | पूर्भ्यः |
| ष० | पुरः | पुरोः | पुराम् |
| सप्त० | पुरि | पुरोः | पूर्षु |

स्त्री० द्वार्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| तृ० | द्वारा | द्वार्भ्याम् | द्वार्भिः |
| च० | द्वारे | द्वार्भ्याम् | द्वार्भ्यः |
| पं० | द्वारः | द्वार्भ्याम् | द्वार्भ्यः |
| ष० | द्वारः | द्वारोः | द्वाराम् |
| सप्त० | द्वारि | द्वारोः | द्वार्षु |

वकारान्तशब्द ॥

स्त्री० दिव्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| तृ० | दिवा | द्युभ्याम् | द्युभिः |
| च० | दिवे | द्युभ्याम् | द्युभ्यः |
| पं० | दिवः | द्युभ्याम् | द्युभ्यः |
| ष० | दिवः | दिवोः | दिवाम् |
| सप्त० | दिवि | दिवोः | द्युषु |

क्रिया ॥

सामान्यभूत ॥

व्यञ्जनान्त ॥

वप्

| | परस्मै० | | | आत्मने० | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | अवाप्सीत् | अवाप्ताम् | अवाप्सुः | अवप्त | अवप्साताम् | अवप्सत |
| म० | अवाप्सीः | अवाप्तम् | अवाप्त | अवप्थाः | अवप्साथाम् | अवब्ध्वम् |
| उ० | अवाप्सम् | अवाप्स्व | अवाप्स्म | अवप्सि | अवप्स्वहि | अवप्स्महि |

आत्मने० में लभ् के प्र० पु० ए० में अलब्ध और म० पु० ए० में अलब्धाः रूप होता है। शेष अलप्सातां इत्यादि रूप वप् के समान होते हैं ॥

परस्मै०

| | वद् | | | हन् ( बध् ) | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | अवादीत् | अवादिष्टाम् | अवादिषुः | अबधीत् | अबधिष्टाम् | अबधिषुः |
| म० | अवादी | अवादिष्टम् | अवादिष्ट | अबधी | अबधिष्टम् | अबधिष्ट |
| उ० | अवादिषम् | अवादिष्व | अवादिष्म | अबधिषम् | अबधिष्व | अबधिष्म |

व्रज् के और चर् इत्यादि रेफान्त और चल् इत्यादि लकारान्त धातुओं के रूप वद् धातु के समान होते हैं ॥

क्रम् इत्यादि मकारान्त और हस्, श्वस् तथा रक्ष् इत्यादि धातुओं के रूप बध् के समान होते हैं ॥

सह् के असहिष्ट इत्यादि; सेव् के असेविष्ट इत्यादि, मुद् के अमोदिष्ट इत्यादि रूप अपविष्ट इत्यादि के समान लेजाओ। नश्, शक्, गम्, श्रम्, और आप् इ० कई धातुओ के रूप पठ् धातु के अनद्यतनभूत के समान होते है। यथा अनशत् इ०, अगमत् इत्यादि। पद् का प्र० पु० ए० अपादि; शेष रूप अपत्साताम् इत्यादि। जन् का प्र० पु० ए० अजनि वा अजनिष्ट; शेष रूप अजनिषाताम् इत्यादि ॥

# त्रयस्त्रिंश पाठ ॥

## संज्ञा ॥

### शकारान्त शब्द

#### पुं० नपुं० वा स्त्री० तादृश्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| तृ० | तादृशा | तादृग्भ्याम् | तादृग्भिः |
| च० | तादृशे | तादृग्भ्याम् | तादृग्भ्यः |
| प० | तादृशः | तादृग्भ्याम् | तादृग्भ्यः |
| ष० | तादृशः | तादृशोः | तादृशाम् |
| सप्त० | तादृशि | तादृशोः | तादृक्षु |

तालव्य शकारान्त शब्दों के रूप तादृश् शब्द के समान होते हैं ॥

### षकारान्त शब्द ॥

#### पुं० द्विष्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| तृ० | द्विषा | द्विड्भ्याम् | द्विड्भिः |
| च० | द्विषे | द्विड्भ्याम् | द्विड्भ्यः |
| पं० | द्विषः | द्विड्भ्याम् | द्विड्भ्यः |
| ष० | द्विषः | द्विषोः | द्विषाम् |
| सप्त० | द्विषि | द्विषोः | द्विट्सु |

प्रायः मूर्द्धन्य षकारान्त शब्दों के रूप द्विष् शब्द के समान होते हैं ॥

क्रिया ॥

सामान्यभूत ॥

चुरादिगणीय धातु ॥

उभय०

रच्

| | परस्मै० | | | आत्मने० | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| प्र० | अररचत् | अररचताम् | अररचन् | अररचत | अररचेताम् | अररचन्त |
| म० | अररचः | अररचतम् | अररचत | अररचथाः | अररचेथाम् | अररचध्वम् |
| उ० | अररचम् | अररचाव | अररचाम | अररचे | अररचावहि | अररचामहि |

मन्त्र्

आत्मने०

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| प्र० | अममन्त्रत | अममन्त्रेताम् | अममन्त्रन्त |
| म० | अममन्त्रथाः | अममन्त्रेथाम् | अममन्त्रध्वम् |
| उ० | अममन्त्रे | अममन्त्रावहि | अममन्त्रामहि |

ऐसे ही परस्मै० कथ्के अचकथत् इत्यादि; आत्मनेपदी वञ्च्के अववञ्चत इ०; भर्त्स् के अबभर्त्सत इत्यादि; उभयपदी चुर्के क्रमसे अचूचुरत् और अचूचुरत इत्यादि; और परस्मै० गण्के अजगणत् इत्यादि वा अजीगणत् इत्यादि रूप होते हैं ॥

## वाक्यरचना ॥

### अव्यय—पुरा ( प्राचीनकालमें )

#### वाक्य

| संस्कृत ॥ | हिन्दी ॥ |
|---|---|
| अहं भैरवमाकारमकार्षम् ॥<br>औदत्तं तस्य सुहृदः स्वदेशस्य राजानमकार्षुः ॥<br>मास्माकमन्तिके स्थाः ( अ ) ॥<br>ते नगराद् बहि ( आ ) रावासमरचन् ॥<br>तानि फलानि सर्वेभ्योऽरोचिषत ( इ ) ॥ | जब राम सीता और लक्ष्मण के साथ वनको गयेथे तब अयोध्याके लोग उनके पीछे ( ई ) चलेथे ॥<br>When *Rama* with *Sita* and *Lakshmana*, went to the forest the people of *Ayodhya* followed him |

( अ ) देखो ऋजुव्या० द्वि० भाग ४४ पृ० का ( अ ) से अङ्कित नियम । मा अस्था ऐसा रूप नहीं हुआ किन्तु मा स्था ऐसा रूप हुआ ॥ माके लगाने से सामान्यभूत का अर्थ नहीं होता किन्तु आज्ञा वा विधिका अर्थ होता है ॥

( आ ) अन्यशब्द के अर्थवाले जितने शब्द है और ऋते (बिना) आरात् (दूर वा समीप पृथक् २ दोनो अर्थ ) बहिः इत्यादि शब्दोंके प्रयोग मे पञ्चमी विभक्ति लगती है ॥

( इ ) रुच् धातु के अर्थवाले जितने धातु है उनके प्रयोग मे जिसको रुचे उसके वाचक सज्ञा शब्द के उत्तर चतुर्थी बिभक्ति होती है ॥

( ई ) अनु ( पीछे ), अभि ( सम्मुख ) , उप ( समीप ), प्रति ( निकट ), परितः ( चारो ओर ), अभितः ( उभय पार्श्व ) , धिक् ( धिक्कार ), इनके योग मे सज्ञा शब्द के उत्तर द्वितीया विभक्ति होती है ॥

## वाक्य

**संस्कृत ॥**

**महासत्त्व मा मां बधीः । मयि कृपां कुरु ॥**

**स तेषां नामानि नाज्ञासीत् ॥**

**अपाम सोमममृता अभूम ॥**

**यथाहमकृषि तथा त्वमकृथाः ॥**

**राजा तस्मिन्नुद्याने त्रीणि दिनानि अस्थात् ( अ ) ॥**

**अगमंस्ते पथा तेन कपयो दक्षिणां दिशम् ॥**

**अभूत् प्रकृत्या ( आ ) मधुरो रामो गुणवतां ( इ ) वरः ॥**

**अदाद् द्विजाय तत् सर्वं वित्तं राजा रघुर्महान् ॥**

**हिन्दी ॥**

**प्राचीन काल में देव और दानवों में बड़ी लड़ाई हुई थी ॥**

In times of yore there was a great war between the *Devas* and *Danavas*

**एक भिक्षु जो आंख का काना ( ई ) था अपने लँगड़े मित्र के साथ नगर के बाहिर चला ॥**

A beggar blind of one eye went out of town with his lame friend

---

( अ ) अत्यन्त (निरन्तर) सम्बन्ध बतलाने के लिये कालवाचक अथवा मार्गवाचक शब्द के अनन्तर द्वितीया विभक्ति लगती है ॥

( आ ) प्रकृति इ० शब्दो और सह तथा तुल्य इन अर्थोंके वाचक शब्दोंके योगमे तृतीया विभक्ति लगती है ॥

( इ ) समान प्रकार की वस्तुओं के समुदाय में से किसी विशेषता के कारण कुछ व्यक्तियों को पृथक् करना निर्धारण कहलाता है । जिनके समुदाय मे से पृथक् किया जाता है उनके अनन्तर षष्ठी वा सप्तमी विभक्ति लगाई जाती है, यथा—रामो गुणवतां वर , कविषु कालिदास श्रेष्ठ इ० ॥

( ई ) जिस किसी अङ्गके दोष हो जाने से अङ्ग बिगड जाता है उस अङ्गके वाचक शब्द के उत्तर तृतीया विभक्ति लगती है यथा—अक्ष्णा काण , पादेन खञ्ज इत्यादि ॥

# चतुस्त्रिंश पाठ ॥

## संज्ञा ॥

### सकारान्त शब्द ॥

#### पुं० चन्द्रमस्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| तृ० | चन्द्रमसा | चन्द्रमोभ्याम् | चन्द्रमोभिः |
| च० | चन्द्रमसे | चन्द्रमोभ्याम् | चन्द्रमोभ्यः |
| पं० | चन्द्रमसः | चन्द्रमोभ्याम् | चन्द्रमोभ्यः |
| ष० | चन्द्रमसः | चन्द्रमसोः | चन्द्रमसाम् |
| सप्त० | चन्द्रमसि | चन्द्रमसोः | चन्द्रमःसु वा चन्द्रमस्सु |

#### पुं० विद्वस्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| तृ० | विदुषा | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भिः |
| च० | विदुषे | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भ्यः |
| पं० | विदुषः | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भ्यः |
| ष० | विदुषः | विदुषोः | विदुषाम् |
| सप्त० | विदुषि | विदुषोः | विद्वत्सु |

#### पुं० पुम्स्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| तृ० | पुंसा | पुंभ्याम् / पुम्भ्याम् | पुंभिः / पुम्भिः |
| च० | पुंसे | पुंभ्याम् / पुम्भ्याम् | पुंभ्यः / पुम्भ्यः |
| पं० | पुंसः | पुंभ्याम् / पुम्भ्याम् | पुंभ्यः / पुम्भ्यः |
| ष० | पुंसः | पुंसोः | पुंसाम् |
| सप्त० | पुंसि | पुंसोः | पुंसु |

दन्त्य सकारान्त पुं० वेधस् इत्यादि ; नपुं० मनस् इ० और स्त्रीलिङ्ग अप्सरस् इ० शब्दों के रूप चन्द्रमस् शब्द के समान होते हैं । विद्वस् और पुंस् शब्दों में जो भेद होता है सो ऊपर दिखा दिया ॥

स्त्री० आशिस्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| तृ० | आशिषा | आशीर्भ्याम् | आशीर्भिः |
| च० | आशिषे | आशीर्भ्याम् | आशीर्भ्यः |
| पं० | आशिषः | आशीर्भ्याम् | आशीर्भ्यः |
| ष० | आशिषः | आशिषोः | आशिषाम् |
| सप्त० | आशिषि | आशिषोः | आशीष्षु, आशीःषु |

नपुं० हविस्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| तृ० | हविषा | हविर्भ्याम् | हविर्भिः |
| च० | हविषे | हविर्भ्याम् | हविर्भ्यः |
| पं० | हविषः | हविर्भ्याम् | हविर्भ्यः |
| ष० | हविषः | हविषोः | हविषाम् |
| सप्त० | हविषि | हविषोः | हविष्षु, हविःषु |

दन्त्य सकारान्त शब्द जिनके अन्तमें "इस्" इतना अंश पाया जावे उनके रूप हविस् शब्दके समान होते हैं। आशिस् शब्दके द्विवंचन, और बहुवचनमें जो भेद है सो दिखा दिया ॥

नपुं० चक्षुस्

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| तृ० | चक्षुषा | चक्षुर्भ्याम् | चक्षुर्भिः |
| च० | चक्षुषे | चक्षुर्भ्याम् | चक्षुर्भ्यः |
| प० | चक्षुषः | चक्षुर्भ्याम् | चक्षुर्भ्यः |
| ष० | चक्षुषः | चक्षुषोः | चक्षुषाम् |
| सप्त० | चक्षुषि | चक्षुषोः | चक्षुष्षु, चक्षुःषु |

दन्त्य सकारान्त शब्द जिनके अन्तमें "उस्" इतना अंश पाया जावे, जैसे जटायुस्, चिरायुस् इ०, उन शब्दोंके रूप तृतीयादिक विभक्तियों में चक्षुस् के समान होते ह ॥

## क्रिया ॥

### प्रेरणार्थक प्रत्यय ॥

प्रेरणा अर्थ बतलानेमें दशों गणके धातुओंके रूप सब लकारोंमें चुरादिगणके धातुओंके समान होते हैं ॥

### स्वरान्त धातु ॥

नी के नाययति इत्यादि ॥

शी के शाययति इत्यादि ( केवल परस्मै०में रूप होते हैं ) ॥

उभय०में पानार्थ पाके क्रमसे पाययति इ० और पाययते इत्यादि ॥

पालनार्थ पाके पालयति इत्यादि ॥

दाके दापयति इत्यादि, गैके गापयति इत्यादि ॥

ज्ञाके एक वार ज्ञापयति इत्यादि और दूसरी वार ज्ञपयति इत्यादि रूप होते हैं ऐसे ही स्नाके स्नापयति और स्नपयति इत्यादि ॥

भूके भावयति इ०, कृके उभय०में क्रमसे कारयति इ० और कारयते इ०; तॄके तारयति इत्यादि और जागृके जागरयति इत्यादि रूप ले जाओ ॥

गमनार्थक ऋके अर्पयति इत्यादि रूप दान अर्थमें होते हैं ॥

### व्यञ्जनान्त धातु ॥

पठ्के पाठयति इत्यादि; वप्के उभ०में क्रमसे वापयति इत्यादि और वापयते इत्यादि; गम्के गमयति इत्यादि, जन्के जनयति इत्यादि ( केवल परस्मै०में ) नम् के नमयति वा नामयति इत्यादि; और ज्वल् के ज्वलयति वा ज्वालयति इत्यादि रूप होते हैं ॥

लिख् के लेखयति इत्यादि ॥
कुप् के कोपयति इत्यादि ॥
रुह् के रोहयति या रोपयति इत्यादि ॥
दृश् के क्रमसे दर्शयति और दर्शयते इत्यादि ॥
सामान्यभूत में स्थाके अतिष्ठिपत् इत्यादि ॥

वाक्यरचना ॥

अव्यय—अजस्रं ( निरन्तर ), पुरः ( आगे ), यत् ( कि ) ॥

वाक्य ॥

| संस्कृत ॥ | हिन्दी ॥ |
| --- | --- |
| तृषितं जलं पाययेत् क्षुधितञ्चान्नं भोजयेत् ( अ ) ॥ | लेखकसे एक पत्र लिखाओ ॥ Get a letter written by a writer. |
| गृहस्थः पालयेद्दारान् शास्त्रञ्च पाठयेत् सुतान् ॥ | धार्मिक राजा प्रजाको पालते है ॥ Good kings protect their subjects |
| भृत्यं भृत्येन ( आ ) वा कटं कारयति देवदत्तः ॥ | |

( अ ) किसी क्रियाके करने मे कर्त्ताको जो प्रेरणा करता है वह प्रयोजक कर्त्ता कहलाता है। यथा—माता शिशु दुग्ध पाययति इस वाक्य मे माता प्रयोजक है। प्रयोजक कर्त्ता क्रियाके करने मे जिसकी प्रेरणा करता है उसे प्रयोज्य कर्त्ता कहते है। यथा—उक्त वाक्यमे शिशुशब्द। गत्यर्थक, बुद्धयर्थक, भोजनार्थक शब्दार्थक, वा शिक्षणार्थक तथा अकर्मकसे जो प्रेरणार्थक बनते है उनके प्रयोज्य कर्त्ता के अनन्तर द्वितीया विभक्ति लगती है। शेष धातुओं के प्रयोज्य कर्त्ता के अनन्तर तृतीया विभक्ति लगती है। यथा—व्यासो मुनीन् वेदानपीपठत्, देवदत्तो यज्ञदत्तेनान्न पाचयति इ० ॥

( आ ) कृ और हृ धातुके प्रयोज्य कर्त्ता के उत्तर पारीपारा द्वितीया और तृतीया दोनो विभक्तिया लग सकती है ॥

## वाक्य ॥

**संस्कृत ॥**

अध्ययनस्य काले विद्यार्थी कोपं व्याकरणञ्च आत्मनः समीपे स्थापयेत् ॥

पश्य अजस्रं चालयति लाङ्गूलं श्वा यत् तस्य स्वामी तुष्येत् ॥

देवदत्तो यज्ञदत्तेनान्नं पाचयति ॥

व्यासो मुनीन् वेदानपीपठत् ॥

**हिन्दी ॥**

उसको जता दो कि मैं अस्वस्थ हू ।

Let him know that I am unwell

न उसे वायु सुखाता है और न जल भिगाता है ।

Wind does not dry it up nor water moisten it

युधिष्ठिरने एक सभामण्डप मयनाम दानवसे बनवाया ।

Yudhishthira got a *mandapa* made by a Danava whose name was Maya

इतिहास वा भूगोल पढ़ते समय विद्यार्थी मानचित्र अपने साम्हने रख लेवें ।

Students should place an atlas before them when reading history or geography

# पञ्चत्रिंश पाठ ॥

## संज्ञा ॥

### हकारान्त शब्द ॥

| | पुं० मधुलिह् | | | | स्त्री० उपानह् ॥ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | | ए० | द्वि० | ब० |
| तृ० | मधुलिहा | मधुलिड्भ्याम् | मधुलिड्भिः | तृ० | उपानहा | उपानद्भ्याम् | उपानद्भिः |
| च० | मधुलिहे | मधुलिड्भ्याम् | मधुलिड्भ्यः | च० | उपानहे | उपानद्भ्याम् | उपानद्भ्यः |
| प० | मधुलिह | मधुलिड्भ्याम् | मधुलिड्भ्य | प० | उपानहः | उपानद्भ्याम् | उपानद्भ्यः |
| ष० | मधुलिह | मधुलिहो | मधुलिहाम् | ष० | उपानह | उपानहो | उपानहाम् |
| सप्त० | मधुलिहि | मधुलिहो | मधुलिट्सु | सप्त० | उपानहि | उपानहो | उपानत्सु |

हकारान्त शब्दो के रूप मधुलिह् शब्द के समान होते है ॥

## क्रिया ॥

### नाम धातु ॥

संज्ञा वा अव्यय शब्दों से जो धातु बनाये जाते हैं वे नामधातु कहाते हैं। यथा–तपस् शब्द से तपस्य् ( तपस्या करनी ) और नमस् अव्यय से नमस्य् (नमस्कार करना) इ० । इनके वर्त्तमानादि चार लकारोंमें तपस्यति और नमस्यति इत्यादि रूप दिवादिगण के धातुओं के समान होते है ॥

अनद्यतनभविष्यमें तपसिता इत्यादि ॥
भविष्यमें तपसिष्यति इत्यादि ॥
क्रियातिपत्तिमें अतपसिष्यत् इत्यादि ॥
आशिसमें तपस्यात् इत्यादि ॥

परोक्षभूत में तपसाञ्चकार वा तपसाम्बभूव अथवा तपसामास इत्यादि रूप होते हैं ॥

सामान्यभूत में अतपसीत् अतपसिष्टाम् इत्यादि रूप होते है। ऐसे ही नमस्य् इत्यादि के रूप ले जाओ ॥

चिर शब्द से चिरय् (विलम्ब करना) परस्मैपदी धातु और शब्द से शब्दाय् (शब्द करना) आत्मनेपदी धातु बनता है। इनके क्रमसे चिरयति और शब्दायते इत्यादि रूप होते ह ॥

अनद्यतन भविष्यादि में चिरयिता और शब्दायिता इत्यादि रूप क्रम से होते हे ॥

## वाक्यरचना ॥

### वाक्य ॥

**संस्कृत ॥**

असौ तपस्यत्यपरस्तपस्वी ॥

नमस्यामो देवान् ॥

शब्दायन्ते गोष्ठेषु वृषभाः ॥

कथं चिरयति जानकी। बलवदुत्कण्ठितोऽस्मि (अ) तस्यादर्शनाय ॥

सुखयति मां शिशिरो वातः ॥

(अ) क्रियाविशेषण शब्द का नपु० द्वितीया विभक्तिके एकवचन मे प्रयोग होता है। यथा बलवत् इस प्रयोग मे देखते हो परन्तु जो क्रियाविशेषण अव्यय होते है उनके लिये यह नियम अनावश्यक है।

**हिन्दी ॥**

सुनो गाय रम्भाती है ॥

Listen, the cow is bellowing

खल के वचन हमको दुःख देते हे।

The words of the wicked pain me

तुमने विलम्ब किया। क्यो शीघ्र नहीं आये ॥

You have delayed long. Why did you not come soon ?

बच्चो की बोली हमारे कानोंको सुख देती है ॥

The lispings of children delight my ears

# षट्त्रिंश पाठ ॥

संज्ञा ॥

सर्वनाम ॥

| पु० और नपुं० अकारान्त सर्व | | | | स्त्री० आकारान्त सर्वा | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
| तृ० | सर्वेण | सर्वाभ्याम् | सर्वैः | सर्वया | सर्वाभ्याम् | सर्वाभिः |
| च० | सर्वस्मै | सर्वाभ्याम् | सर्वेभ्यः | सर्वस्यै | सर्वाभ्याम् | सर्वाभ्यः |
| प० | सर्वस्मात् | सर्वाभ्याम् | सर्वेभ्यः | सर्वस्याः | सर्वाभ्याम् | सर्वाभ्यः |
| ष० | सर्वस्य | सर्वयोः | सर्वेषाम् | सर्वस्याः | सर्वयोः | सर्वासाम् |
| सप्त० | सर्वस्मिन् | सर्वयोः | सर्वेषु | सर्वस्याम् | सर्वयोः | सर्वासु |

पुं० और नपुं० मे प्रथम आदि शब्दोंको छोडके शेष पूर्वादि शब्दों की पञ्चमी और सप्तमीके ए० व० में एकवार बालक शब्द के समान दूसरी वार सर्वशब्द के समान, यों दो २ रूप होते हैं।

यथा—पञ्चमी—पूर्वात् वा पूर्वस्मात् इ० ॥

सप्तमी—पूर्वे वा पूर्वस्मिन् इ० ॥

पूर्वादि शब्दोके शेष रूप सर्व शब्दके समान पुं० और नपुं०में होते हैं। परन्तु प्रथमादि शब्दोंके रूप पु० और नपुं०में बालक शब्दहीके समान होते हैं। द्वितीय और तृतीय इन दो शब्दोंकी चतुर्थी, पञ्चमी और सप्तमी के ए०व०में एकवार बालक शब्दकी नाईं और दूसरी वार सर्व शब्दकी नाईं, यों दो २ रूप पु० और नपुं० में होते हैं॥ द्वितीय तथा तृतीय शब्दके शेष रूप बालक शब्दके समान होते हैं॥

प्रथमा आदि शब्दोंको छोड़के शेष पूर्वा आदि आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दोंके रूप सर्वा शब्दके समान होते हैं। प्रथमा आदि आकारान्त

स्त्रीलिङ्ग शब्दोंके रूप विद्या शब्दहीके समान होते हैं। स्त्री० द्वितीया और तृतीया इन दो शब्दोंकी चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी के एक वचन में एकबार विद्या शब्दके और दूसरी वार सर्वाशब्दके समान, यों दो २ रूप होते हैं। यथा—

| पु० वा नपुं० | | स्त्री० | |
|---|---|---|---|
| ए० | | ए० | |
| च० द्वितीयस्मै | वा द्वितीयाय | च० द्वितीयस्यै | वा द्वितीयायै |
| प० द्वितीयस्मात् | वा द्वितीयात् | प० द्वितीयस्याः | वा द्वितीयाया. |
| | | ष० द्वितीयस्याः | वा द्वितीयायाः |
| सप्त० द्वितीयस्मिन् | वा द्वितीये | सप्त० द्वितीयस्याम् | वा द्वितीयायाम् |

ऐसेही तृतीय और तृतीया शब्दके रूप होते हैं॥ द्वितीया तथा तृतीया शब्दके शेष रूप विद्याशब्दके समान होते हैं॥

क्रिया ॥

इच्छार्थक प्रत्यय ॥

धातुके अर्थकी इच्छा प्रकाश करने अर्थमें धातुके उत्तर पहिले "स" प्रत्यय लगाया जाता है तिसके अनन्तर विभक्तियां जोड़ी जाती हैं। धातुके उत्तर "स" प्रत्यय लगाने से धातुके रूपमे अवश्य हेर फेर होता है। जो धातु जिस पदकी विभक्तियां पाता है वह उक्त "स" प्रत्यय के लगने पर भी उसी पदकी विभक्तियां पाता है (अ)॥

"स" प्रत्ययके लगाने अनन्तर परस्मैपदी धातुओंके रूप पठ् धातु के रूपोंके समान होते हैं, और आत्मनेपदी धातुओंके रूप लभ् धातु के रूपोंके समान होते हैं॥ यथा—

(अ) परन्तु ज्ञा, श्रु, स्मृ और दृश् ये धातु "स" प्रत्यय के लगनेपर आत्मनेपद की विभक्तिया पाते है॥

परस्मै०में पा के प्र० ए० पिपासति, पिपासतु, पिपासेत्, अपिपासत्, पिपासिता, पिपासिष्यति, अपिपासिष्यत्, पिपास्यात्, पिपासांचकार वा पिपासाम्बभूव अथवा पिपासामास, अपिपासीत्, यों क्रमसे ॥

और आत्मने०में ज्ञाके जिज्ञासते, जिज्ञासताम्, जिज्ञासेत, अजिज्ञासत, जिज्ञासिता, जिज्ञासिष्यते, अजिज्ञासिष्यत, जिज्ञासिषीष्ट, जिज्ञासाञ्चक्रे वा जिज्ञासाम्बभूव अथवा जिज्ञासामास, अजिज्ञासिष्ट यों क्रमसे वर्त्तमानादि दशों लकारोंमे पृथक् २ रूप होते हैं ॥

कृ के क्रमसे चिकीर्षति, और चिकीर्षते इत्यादि ॥
ऐसे ही हृके क्रमसे जिहीर्षति और जिहीर्षते इत्यादि रूप होते हैं ॥

भूके बुभूषति इत्यादि और श्रुके शुश्रूषते इत्यादि, रूप क्रमसे ले जाओ॥

पठ्के पिपठिषति इत्यादि; गम्के जिगमिषति इत्यादि और दृश्के दिदृक्षते इत्यादि रूप होते हैं ॥

दाके क्रमसे दित्सति और दित्सते इ०, आप् के ईप्सति इ० और लभ्के लिप्सते इत्यादि रूप होते हैं ॥

## वाक्यरचना ॥

### वाक्य ॥

संस्कृत ॥

पिपठिषामि कृत्स्नं व्याकरणम् ॥
अध्ययनाय काशीं जिगमिषामि ॥
अहमाचार्यं धर्मस्य तत्त्वं जिज्ञासे ॥
कथयामि वत्स यत् त्वं शुश्रूषसे ॥
भो ब्राह्मण पिपासामि ॥
कथं पानीयं न दित्ससि ॥
जिघ्रासामि पुष्पाणि ॥
दिदृक्ष उपवनस्य शोभाम् ॥
य आरोग्यं लिप्सते स पथ्यं चिकीर्षते ॥

हिन्दी ॥

नहानेके लिये नदीको जाना चाहता हू ॥

I wish to go to the river to bathe

जो सुख पाने चाहे वह विद्या लाभ करे ॥

He who wishes to obtain happiness should acquire learning.

मै पुत्रका मुख देखना चाहता हू और उसका भाषण सुनना चाहता हू ॥

I wish to see the face of my child and to hear his lispings

विश्वामित्र ब्राह्मण होना चाहते थे। इसलिये उन्होने तप किया ॥

Visvamitra wished to become a Brahman And for this object he practised penances.

# सप्तत्रिंश पाठ ॥

## संख्यावाचक

अकारान्त संख्यावाचक "एक" शब्द के रूप पुं० वा नपुं० में बहुधा केवल एकवचनही में प्रयुक्त होते हैं और सर्वशब्द के समान होते हैं ॥

आकारान्त संख्यावाचक स्त्री० "एका" शब्द के रूप केवल एकवचन ही में प्रयुक्त होते हैं और सर्वा शब्द के समान होते हैं ॥

इकारान्त संख्यावाचक द्वि शब्द के रूप पुं० नपुं० वा स्त्री० में समान होते हैं और केवल वे द्विवचन ही में प्रयुक्त होते हैं ॥ यथा—

पुं० नपुं० वा स्त्री०

| | द्विवचन |
|---|---|
| तृतीया | द्वाभ्याम् |
| चतुर्थी | द्वाभ्याम् |
| पञ्चमी | द्वाभ्याम् |
| षष्ठी | द्वयोः |
| सप्तमी | द्वयोः |

तीनों लिङ्गों में समान संख्यावाचक कति शब्द के रूप कविशब्द के समान केवल बहुवचनही में होते हैं ॥ कति शब्द के समान यति (जितने) और तति (तितने) इन शब्दों के रूप भी सब विभक्तियों के बहुवचन ही में होते हैं ॥

ह्रस्व इकारान्त संख्यावाचक त्रि शब्द के रूप तीनों लिङ्गों में केवल ब० व० में ही होते हैं और पुं० तथा नपुं० मे समान होते हैं। यथा—

| | पुं० वा नपुं० | स्त्री० |
|---|---|---|
| | ब० | ब० |
| तृ० | त्रिभिः | तिसृभिः |
| च० | त्रिभ्यः | तिसृभ्यः |
| पं० | त्रिभ्यः | तिसृभ्यः |
| ष० | त्रयाणाम् | तिसृणाम् |
| सप्त० | त्रिषु | तिसृषु |

रेफान्त संख्यावाचक चतुर् शब्द के रूप तीनों लिङ्गों में केवल बहुवचनहीमें होते है और पुं० तथा नपुं० में समान होते हैं॥ यथा—

| | पुं० वा नपुं० | | स्त्री० |
|---|---|---|---|
| | ब० | | ब० |
| तृ० | चतुर्भिः | तृ० | चतसृभिः |
| च० | चतुर्भ्यः | च० | चतसृभ्यः |
| पं० | चतुर्भ्यः | पं० | चतसृभ्यः |
| ष० | चतुर्णाम् | ष० | चतसृणाम् |
| सप्त० | चतुर्षु | सप्त० | चतसृषु |

पञ्चन् शब्दसे लेके दशन् शब्दपर्य्यन्त संख्यावाचक शब्दों के रूप तीनों लिङ्गों में समान केवल बहुवचनही में होते हैं॥ यथा—

पुं० नपुं० वा स्त्री०

| | पञ्चन् | | अष्टन् |
|---|---|---|---|
| | ब० | | ब० |
| तृ० | पञ्चभिः | तृ० | अष्टभिः वा अष्टाभिः |
| च० | पञ्चभ्यः | च० | अष्टभ्यः वा अष्टाभ्यः |
| पं० | पञ्चभ्यः | पं० | अष्टभ्यः वा अष्टाभ्यः |
| ष० | पञ्चानाम् | ष० | अष्टानाम् |
| सप्त० | पञ्चसु | सप्त० | अष्टसु वा अष्टासु |

नकारान्त सङ्ख्यावाचक शब्दों के रूप पञ्चन् शब्द के समान होते हैं। अष्टन् शब्द में जो भेद होता है सो दिखा दिया ॥ एकादशन्—(ग्यारह) इ० शब्दो के लिये वही नियम है जो दशन् शब्द के लिये है ॥

षष्

पुं० नपुं० वा स्त्री०

ब०

| | |
|---|---|
| तृ० | षड्भिः |
| च० | षड्भ्यः |
| पं० | षड्भ्यः |
| ष० | षण्णाम् |
| सप्त० | षट्सु |

ह्रस्व इकारान्त नित्य स्त्रीलिङ्ग सङ्ख्यावाचक विंशति इत्यादि के और एकविंशति इत्यादि शब्दों के भी रूप स्तुति शब्द के समान होते हैं ॥

तकारान्त नित्य स्त्रीलिङ्ग संख्यावाचक त्रिंशत् इत्यादि के और एक-त्रिंशत् इत्यादि शब्दों के भी रूप सरित् शब्द के समान होते हैं ॥

अकारान्त संख्यावाचक शत इत्यादि शब्दों के रूप नित्य नपुं० तृतीयादि विभक्ति में बालक शब्द के समान होते हैं ॥

वाक्यरचना ॥

अव्यय—खलु ( निश्चय ), किल ( प्रसिद्धिबोधक ) ॥

वाक्य ॥

| संस्कृत ॥ | हिन्दी ॥ |
|---|---|
| पूर्वं वैयाकरणा द्वादशभिर्वर्षैः ( अ ) व्याकरणं पठन्ति स्म किल ॥ | दश विद्यार्थियों को पारितोषिक देना चाहता हूं ॥ |
| विंशतये विद्यार्थिभ्यः पुस्तकानि दित्सामि ॥ | I wish to present reward to ten students |
| राजा एकविंशतिं दिनानि वने चचार ॥ | हमारे आचार्य चारों वेदों के तत्त्वों को जानते थे ॥ |
| शतं वर्षाणि जीव आयुष्मन् ॥ | My teacher knew the substance of the four *Vedas* |
| गतेषु चतुर्दशसु वर्षेषु ( आ ) रामो भूयोऽयोध्यां ददर्श ॥ | |

( अ ) फलप्राप्ति का बोध कराने में कालवाचक वा मार्गवाचक शब्दों के अनन्तर तृतीया विभक्ति होती है ॥

( आ ) जो अपनी क्रिया के काल से किसी दूसरी क्रिया के काल की समानता बोध कराता है उसके उत्तर सप्तमी विभक्ति लगती है ॥

## वाक्य ॥

**संस्कृत ॥**

भागवतस्य सप्तभिः रामायणस्य तु नवभिरहोभिः पौराणिकाः पारायणं कुर्वते खलु ॥

त्रिभिर्मासैस्त्रिभिः पक्षैस्त्रिभिर्वर्षैस्त्रिभिर्दिनैः अत्युत्कटस्य पापस्य-पुण्यस्य (वा) फलमश्नुते (लोकः) ॥

देवदत्तो यज्ञदत्ताय सहस्रं धारयति ॥ (इ)

**हिन्दी ॥**

रामसिंह दश गांव के परन्तु लक्ष्मण सिह बीस गांवके ठाकुर हैं ॥

Ram singh is the lord of ten villages and Lakshman Sinogh of twenty

पांचों तत्त्वोंके नाम बताओ ॥

Give the names of the five elements.

अट्ठारहों पुराण का पाठ इन्होंने किया है ॥

He has recited the eighteen *Puranas*

---

(इ) ऋणिया जिसके ऋणको उधारता है उसके उत्तर चुरादिगणीय धृ धातुके योगमें चतुर्थी विभक्ति लगती है ॥

# अष्टात्रिंश पाठ ॥

## कर्मवाच्य और भाववाच्य ॥

यहांलों जो क्रियाओंके रूप बतलाये गये उनका कर्त्ता प्रथमा और कर्म द्वितीया विभक्ति पाता है और वे कर्तृवाच्य कहे जाते हैं ॥

जब सकर्मक क्रियाका कर्त्ता तृतीया विभक्ति और कर्म प्रथमा विभक्ति पाता है, अथवा अकर्मक क्रियाका कर्त्ता तृतीया विभक्ति पाता है, तब उस क्रियाके धातु के उत्तर सदा आत्मनेपदकी विभक्तियां लगती हैं। और सकर्मक क्रियाओंके वैसे उन रूपों को कर्मवाच्य और अकर्मक क्रियाओंके वैसे उन रूपोंको भाववाच्य कहते हैं ॥

संस्कृतमें भी हिन्दीहीकी नाईं कर्त्तृवाच्यमें कर्त्ताके और कर्मवाच्यमें कर्मके वचन अनुसार क्रियाके वचन होते हैं, परन्तु भाववाच्यमें क्रियाका प्रयोग नियम से प्रथम पुरुषके एक वचन में होता है।

वर्त्तमानादि चार लकारोंमें बहुत करके समस्त धातु दिवादि गणके धातुओं के समान रूप पाते हैं। यथा भू धातुके भूयते इत्यादि, पठ् धातुके पठ्यते इ०, क्षिप्के क्षिप्यते इ०, दाके दीयते इ०, स्था स्थीयते इत्यादि, पाके पीयते इत्यादि, गै के गीयते इ०, वप्के उप्यते इ० स्वप्के सुप्यते इ०, वच्के उच्यते इ०, वह् के उह्यते इत्यादि, स्मृके स्मर्यते इत्यादि, शीके शय्यते इ०, ग्रह्के गृह्यते इ० प्रच्छ्के पृच्छ्यते इ०, बन्ध्के बध्यते इ०, और ग्रन्थ् इत्यादिके ग्रथ्यते इत्यादि रूप होते हैं ॥

अनद्यतन भविष्य से लेके परोक्षभूत पर्यन्त लकारों में कर्मवाच्य वा भाववाच्य में प्रायः धातुओं के रूप नित्य आत्मने० में वैसे ही

होते हैं जैसे उनके कर्त्तृवाच्य मे होते हैं। यथा—दा के दाता, दास्यते, अदास्यत, दासीष्ट और ददे इत्यादि।

सामान्यभूत में भी बहुधा नित्य आत्मने० में वैसे ही रूप होते हैं जैसे उनके कर्त्तृवाच्य में होते हैं। केवल प्र० पु० के ए० वचन में सर्वदा भेद होता है। यथा—नीके सामान्यभूत के प्र० पु० के ए० व० में अनायि ऐसा रूप होता है और शेष अनायिषाताम् इ० रूप पूर्ववत् होते हैं। ऐसे ही पठ् इ० के अपाठि, अपाठिषाताम् इ० रूप होते हैं॥

## वाक्यरचना ॥

### वाक्य ॥

| संस्कृत ॥ | हिन्दी ॥ |
|---|---|
| कोलाहलात् तस्य स्वरो नाश्रूयत ॥<br>वसन्ते वनेषु कोकिलानां कला गिरः शुश्रुविरे ॥<br>प्रज्ञया सर्वं साध्यते ॥<br>किमुच्यते कृतघ्नानां चरितम् ॥<br>नाहं दोषेण स्पृश्ये ॥<br>अनेन मद्व्याकरणमपाठि ॥ | जो पोथी आपने लिखने के लिये दी थी सो लिखी जाती है ॥<br>The book which you gave me is being copied.<br>जो पत्र तुमने लिखा था सो सभा में आज पढ़ा गया ॥<br>The letter you wrote was read in the meeting to day<br>मेरा छाता चोरी गया ॥<br>उसको खोज की जावे ॥<br>My umbrella has been stolen Let it be searched<br>जो पराये का उपकार करता है वह साधु कहाता है ॥<br>He who does good to others is called a *Sadhu* |

# एकोनचत्वारिंश पाठ ॥

## उपसर्ग ॥

प्र, परा, अप, सम्, अनु, अव, निर्, दुर्, वि, आ, नि, अधि, अपि, अति, सु उत्, अभि, प्रति, परि, उप, ये सब प्रादि अव्यय शब्द हैं। इनमें से जब जो किसी धातु के पूर्व में लगाया जाता है तब वह उपसर्ग कहा जाता है। धातु के पूर्व में एक ही उपसर्ग लगाने का नियम नहीं है, परन्तु कभी कई उपसर्ग भी लगते हैं। यथा—नयति से आनयति और प्रत्यानयति इत्यादि रूप बनते हैं ॥

धातु के पूर्व में उपसर्ग के लगने से कभी २ तो धातु का अर्थ ज्यों का त्यों समझा जाता है। जैसे—प्रयच्छति ( देता है ) इस प्रयोग में उपसर्ग के लगने से दाण् ( देना ) धातु का अर्थ ज्यों का त्यों बना रहा। परन्तु बहुधा धातु के पूर्व में उपसर्ग के लगने से धातु का मूल अर्थ छुटके और ही कुछ का कुछ अर्थ हो जाता है। जैसे—भू से बने हुए प्रभवति का, समर्थ होता है—ऐसा अर्थ हो जाता है। क्योंकि प्र उपसर्ग के लगने से भू धातु का मूल अर्थ होना नहीं रहता, किन्तु समर्थ होना अथवा उत्पन्न होना ऐसा अर्थ हो जाता है। कभी २ तो धातु के पूर्व में किसी उपसर्ग के लगने से धातु के मूल अर्थ के ठीक विपरीति अर्थ होता है। जैसे—स्मृ धातु का मूल अर्थ स्मरण करना है परन्तु उसके पूर्व में जब वि उपसर्ग लगता है तब मूल अर्थ के ठीक विपरीत अर्थात् भूल जाना अर्थ हो जाता है। यथा-विस्मरति=भूल जाता है ॥

कहीं २ धातुके पूर्वमें किसी विशेष २ उपसर्गके लगनेसे विभक्तियोंके पद ( अर्थात् परस्मैपद वा आत्मनेपद ) पलट जाते हैं। जैसे—स्था धातु परस्मैपदी है, परन्तु जब उसके पूर्वमें प्र, सम्, अव, वि, इनमेंसे कोई उपसर्ग लगता है तब वह आत्मनेपदी हो जाता है। यथा—प्रतिष्ठते =प्रस्थान करता है इत्यादि ॥

## वाक्यरचना ॥

उपसर्गेण धात्वर्थो बलादन्यत्र नीयते ।
प्रहाराहारसंहार विहारपरिहारवत् ॥

वि + तॄ = देना; वि + रम् = ठहरना, प्र + स्था = चलना; अनु + स्था
(अनुष्ठा ) = करना; अनु + इष् ( दिवादि ) = ढूंढ़ना; वि + धा = करना;
अभि + धा = कहना ; परि + धा = पहिरना ; आ + नी = लाना : आ + दा
लेना, व्या + दा = बाना ( मुखादिका ) ; आ + गत्यर्थक धातु = आना, अव
+ गत्यर्थक धातु = जानना; आ + रभ् = आरम्भ करना ॥

### वाक्य ॥

| संस्कृत ॥ | हिन्दी ॥ |
| --- | --- |
| ...रोतं कुकुटाश्चरुच्वा चरणेन च ...हार्पुः ॥ | तुमने कब संस्कृत पढ़ना आरम्भ किया ॥ When did you begin the study of Sanskrit ? |
| ...रत्नो कानिचित् फलान्यानैषीत् ॥ | अपने देशके कपड़ों को पहिना करो ॥ Use cloths manufactured in your own country |
| ...ज्ञापयास्यत्र कुशलं भोः ॥ | रत्न मनुष्य को नहीं ढूंढता, पर लोगोंसे वह ढूंढा जाता है ॥ Jewels do not seek after men, but they are sought after by men |
| ...शंसे तत्र तत्त्वास्तु ॥ | भूखेको अन्न पियासेको पानी नंगेको वस्त्र देहु तुम दानी ॥ O generous man, give food to the hungry, drink to the thirsty; clothing to the naked. |
| ...निपुणं निरीक्षते ॥ | |
| ...राध्यायश्छात्रान् परीक्षते ॥ | |
| ...णामहं प्रतीक्षे ॥ | |
| ...चुकोपारये ( अ ) राजा | |
| ...ड्डेन प्रजघान च ॥ | |
| ...वेहि मा क्रुध्यस्मष्टमूर्तेः ॥ | |

( अ ) क्रोधार्थक धातुओं के योग में जिसपर क्रोध किया जाता है उसके अनन्तर चतुर्थी विभक्ति होती है ॥

# चत्वारिंश पाठ ॥

## पदव्यवस्था ॥

उभयपदी धातुओं के प्रयोग में जब क्रिया का फल कर्त्ता ही को प्राप्त होता है तब उसके उत्तर आत्मनेपद की विभक्तियां लगाई जाती हैं। अन्यथा परस्मैपद की विभक्तियां लगाई जाती हैं। यथा—जब बोनेवाला अपने प्रयोजन से बोता है तब वपते इत्यादि रूप बोले जाते हैं। अन्यथा वपति इत्यादि व्यवहार किये जाते हैं ॥

| | |
|---|---|
| वि + क्री = बेंचना<br>वि अथवा परापूर्वक जि<br>आ + दा<br>स्वरादि वा स्वरान्त उपसर्ग पूर्वक युज्<br>सम् + गम् ( अकर्मक) | इनके उत्तर सदा आत्मनेपद की विभक्तियां लगती हैं ॥ |
| वि, आ, वा परि पूर्वक रम्<br>अनु वा परा पूर्वक कृ | इनके उत्तर सदा परस्मैपद की विभक्तियां लगती हैं ॥ |

उप + रम् उभयपद की विभक्तियां पाता है ॥

मृ धातु वर्त्तमानादि चार लकारों में और सामान्यभूत, तथा आशिस में आत्मनेपदकी विभक्तियां और शेष लकारादिकों में परस्मैपदकी विभक्तियां पाता है ॥ यथा—परोक्षभूत में ममार इ० और सामान्यभविष्य इ० में मरिष्यति इत्यादि रूप होते हैं ॥

## वाक्यरचना ॥

### वाक्य ॥

| संस्कृत ॥ | हिन्दी ॥ |
|---|---|
| कुमारी कन्या पितुर्गृहेऽवतिष्ठेत ॥ | आप प्रयाग से काशी को कब पधारियेगा ॥ When will you go from Prayaga to Kasi ? |
| रामो दक्षिणां दिशं प्रतस्थे ॥ | आठ का मोल लिया और दश पर बेंचा ॥ What he purchased for eight rupees, he sold for ten |
| लङ्कायां रणे रावणं विजिग्ये च ॥ | अब तुम ठहरो दूसरा आरम्भ करे ॥ You stop now. Let the next begin |
| विद्यार्थी विद्यामादत्ते ॥ | पोथी लाओ। चलो चलें ॥ Bring the book Let us go. |
| साधु विक्रमते वाजी ॥ | न्यायवान् विचार कर्त्ता घूस (उत्कोच पु०) नहीं लेते ॥ An honest judge does not take a bribe. |
| माणवकमुपनयत आचार्य्यः ॥ | |
| भार्यामुपयच्छते देवदत्तः ॥ | |
| भुवं भुनक्ति भूपालः ॥ | |
| ओदनं भुङ्क्ते वटुः ॥ | |
| वृद्धो जनो दुःखशतानि भुङ्क्ते ॥ | |
| वत्स रोदनाद् विरम (अ) मुखं व्यादेहि; मोदकं ते ददामि ॥ | |

(अ) विराम, प्रमाद और जुगुप्सा (घिन) अर्थवाले धातुओ के योग मे जिससे विरामादि होवे उसके उत्तर पञ्चमी विभक्ति होती है। जिससे पढते सुनते, लजाते, हारते, चूकते, वा छिपते है उसके उत्तर भी पञ्चमी विभक्ति होती है।

# ऋजुव्याकरणम् ॥

## तृतीय भाग ॥

### कृदन्त ॥

धातुके उत्तर ति, तः, अन्ति और ते इत्यादि प्रत्यय जैसे लगाये जाते है वैसे ही ति त, तव्य, तुम्, त्वा इत्यादि प्रत्यय भी लगाये जाते है। इनको व्याकरणमे कृत् प्रत्यय कहते है। धातुके उत्तर कृत् प्रत्यय लगानेसे जो शब्द बनते है उन्हे कृदन्त कहते है ॥

कृदन्त सिद्ध शब्द कोई २ तो क्रियावाचक संज्ञा, कोई २ क्रियावाचक विशेषण और कोई २ अव्यय होते है ॥

किसी २ कृत् प्रत्यय परे रहते किसी २ धातुके उत्तर इ लगता है, किसी २ के उत्तर नहीं लगता और किसी २ को एक वार लगता है एक वार नहीं लगता। सो व्यवहार से जानोगे। कृत् प्रत्यय लगने से धातुओके रूपमे भी हेर फेर होता है। सो आगे उदाहरणोंमे देखोगे ॥

### क्रियावाचक संज्ञा ॥

धातुका अर्थ बतलानेके लिये अ, अन, ति वा त इत्यादि प्रत्यय होते है ॥

अ प्रत्ययान्त प्रायः पुल्लिङ्ग, ति प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग, अन और त प्रत्ययान्त नपुंसकलिङ्ग होते है ॥

अ प्रत्ययान्त यथा—भू से भावः, जि से जयः, भी से भयं इ० ॥
अन प्रत्ययान्त यथा— गम्से गमनं, भुज्से भोजनं इत्यादि ॥
ति प्रत्ययान्त यथा— स्थासे स्थितिः, कृसे कृतिः, गम्से गतिः इ० ॥
त प्रत्ययान्त यथा—गम्से गतं, जीव्से जीवितम् इत्यादि ॥

क्रियावाचक विशेषण ॥

वर्त्तमान कालकी क्रियाका कर्त्ता बतलानेके लिये परस्मैपदी धातुके उत्तर अत् होता है ॥ यथा—भूसे भवत्, गम्से गच्छत्, पच्से पचत् ॥ और आत्मनेपदी कुछ धातुओंके उत्तर आन, और कुछ धातुओंके उत्तर मान प्रत्यय लगता है ॥ यथा— दासे ददान, सेव्से सेवमान इत्यादि ॥

भविष्यत्कालकी क्रिया का कर्त्ता बतलानेके लिये परस्मैपदी धातुके उत्तर स्यत् और आत्मनेपदी धातुके उत्तर स्यमान प्रत्यय लगता है ॥ यथा कृसे—क्रमसे करिष्यत् और करिष्यमाण इत्यादि ॥

वर्त्तमानकालकी क्रियाका कर्म बतलाने के लिये धातु मात्रके उत्तर यमान लगता है ॥ यथा—पच्से पच्यमान, सेव्से सेव्यमान इत्यादि और भविष्यत्काल की क्रियाका कर्म बतलाने के लिये स्यमान लगता है ॥ यथा—कृसे करिष्यमाण, लभ्से लप्स्यमान इत्यादि ॥

भूतकालकी क्रियाका कर्त्ता बतलाने के लिये धातुमात्रके उत्तर तवत्; और अकर्मक धातुके उत्तर तथा गति आदि कई एक अर्थवाले धातुके उत्तर त प्रत्यय लगता है। यथा—कृसे कृतवत्, गम्से गत इत्यादि ॥

भूतकालकी क्रियाका कर्म बतलाने के लिये सकर्मक धातुओंके उत्तर त प्रत्यय लगता है। यथा—कृसे कृत, सेव्से सेवित इत्यादि ॥

क्रिया का कर्त्ता बतलाने के लिये धातु के उत्तर इन्, अक, अ इत्यादि प्रत्यय लगते है। यथा—कृ से कारिन्, कारक, ( कुम्भ )-कार इत्यादि ॥

क्रियाका कर्म बतलाने के लिये तव्य, अनीय, वा य प्रत्यय लगता है ( अ )। यथा—दातव्य, दानीय, देय, कार्य, कृत्य इत्यादि ॥

क्रियावाचक अव्यय

निमित्त बतलानेके लिये धातुके उत्तर तुम् होता है। यथा—दासे दातुम्; गम्से गन्तुम्; पत्से पतितुम् इत्यादि ॥

पूर्वकाल बोध कराने मे धातुके उत्तर त्वा प्रत्यय होता है। यथा—कृसे कृत्वा, पत्से पतित्वा, और क्रीसे क्रीत्वा इत्यादि। परन्तु धातुके पूर्व उपसर्ग अथवा नमः इत्यादि शब्द रहे तो त्वा न लगके य होता है। यथा—निपत्य, विक्रीय, नमस्कृत्य इत्यादि ॥

---

( अ ) केवल धात्वर्थ अथवा औचित्य अर्थ बतलाने के लिये भी तव्य, अनीय वा य प्रत्यय लगता है ॥

## वाक्यरचना ।

### वाक्य (अ)

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| रामस्य पञ्चवट्यां गमनं तत्र च सीताया हरणं (आ) जटायुषश्च मरणं इत्यादिकथा अरण्यकाण्डे वर्णिता ॥ | मुझको यह काम करना है ॥ This work is to be done by me |
| गृद्ध्रं च निहतं दृष्ट्वा हृतां श्रुत्वा च मैथिलीम्। + + + राघवो विललाप ॥ | तुमको वहां जाना है ॥ You have to go there |
| गृद्ध्रं दग्ध्वा वने भ्रमन् रामो राक्षसं ददर्श। + + + तंच निहत्य ददाह ॥ | लडका सोया हुआ है ॥ The child is asleep. |
| शबर्य्या पूजितो रामः पम्पातीरे हनूमता संगतः ॥ | दौडते हुए हरिणको सिंहने पकड़ा ॥ The lion seized a stag that was running |

(अ) नीचेके हिन्दी वाक्यों का संस्कृत में अनुवाद करते समय स्मरण रखना कि यथासम्भव कृदन्त शब्दका प्रयोग करना चाहिये ॥

(आ) धातुके उत्तर कालादिबोधक ति इत्यादि जो प्रत्यय लगते हैं वे आख्यात कहलाते हैं। यद्यपि कृदन्त शब्दका प्रयोग संज्ञादि के रूपमें व्यवहार किया जाता है परन्तु कभी २ उससे आख्यात की नाई अर्थ मिलता है। ऐसे स्थलमें आख्यात की क्रियाकी नाई कृदन्त क्रियाका कर्त्ता वा कर्मकी विभक्ति होती है, यथा—मया कार्य्याणि कर्त्तव्यानि। तेन पुस्तकानि लिखितानि। स पत्रं पठितवान्। बालकाः पाठशालां गताः ॥ परन्तु धात्वर्थमात्र बोधक कृदन्तका प्रयोग केवल नपुंसक प्रथमाके एकवचन में होता है, यथा—मया गन्तव्यं, त्वया कर्त्तव्यं इत्यादि ॥

## वाक्य ॥

| संस्कृत | हिन्दी |
| --- | --- |
| सोऽभिगम्य महात्मानं<br>कृत्वा रामं प्रदक्षिणं (अ) + + +<br>सीता दृष्टेति न्यवेदयत् ॥<br>अभिषिच्य ( ३७) च लङ्कायां<br>राक्षसेन्द्रं विभीषणम् । + + +<br>रामः प्रमुमुदे ॥<br>देवताभ्यो वरं प्राप्य<br>समुत्थाप्य च वानरान् । + + +<br>अयोध्यां प्रस्थितो रामः ॥<br>पुष्पकं तत्समारुह्य<br>नन्दिग्राम ययौ तदा ॥<br>नन्दिग्रामे जटां हित्वा<br>भ्रातृभिः सहितोऽनघः ।<br>रामः सीतामनुप्राप्य<br>राज्यं पुनरवाप्तवान् ॥ | पाठशाला में पहुच कर गुरु के सम्मुख जाकर उनको पहिले प्रणाम करो । पीछे पाठ आरम्भ करो ।<br>On reaching your school, go to your teacher and salute him Then begin your lesson<br>पत्र पढ़कर उत्तर लिखो ॥<br>Having read the letter reply to it |

ऊपर कहे प्रयोगोंमे भिन्न प्रयोगोंके स्थलो मे कृदन्त क्रियाके कर्त्ता वा कर्म बहुत करके षष्ठी विभक्ति पाता है । यथा रामस्य जन्म, रावणस्य वध , अन्नस्य पाकः, ब्राह्मणाना भोजन इत्यादि । यहा तृतीया वा द्वितीया विभक्ति न होकर षष्ठी हुई ॥

( अ ) जो दहिनी अलङ्ग हो उसे प्रदक्षिण कहते है । प्रदक्षिण यह प्रयोग अव्ययीभाव समास का है । इस समास का वर्णन ऋजुव्या० द्वि० भाग १२ पृ० मे देखो ॥

**( सं० ३७ ) जिस उपसर्ग के अन्त में इ, वा उ हो उसके उत्तर सिच् इत्यादि सकारादि धातुओंके दन्त्य सकार के स्थानमे मूर्द्धन्य षकार आदेश होता है, यथा अभि + सिच्य = अभिषिच्य इत्यादि ॥**

# तद्धित

संज्ञाशब्द वा किसी २ अव्यय शब्द के उत्तर अ, इ, इक, वत्, मत्, य, ता इत्यादि प्रत्यय अपत्य ( सन्तान ), अधिकार, योग्यता इत्यादि अर्थ बतलानेके लिये लगाये जाते हैं, उनको तद्धित कहते हैं ॥

तद्धित प्रत्यय लगाने पर प्रकृति ( अ ) के स्वरूप में बहुधा हेर फेर होता है ॥

तद्धित प्रत्ययान्त शब्द कोई २ तो संज्ञा, कोई २ विशेषण और कोई २ अव्यय होते हैं ॥

## तद्धितान्त संज्ञा

उत्पत्ति वा अपत्य अर्थ बतलाने के लिये अ, एय, आयन, इन प्रत्ययों में से कोई प्रत्यय लगता है। यथा—कुशिकस्य अपत्य कौशिकः। धृतराष्ट्रस्य अपत्यं धार्त्तराष्ट्रः। द्वीपे भवः द्वैपायनः इत्यादि ॥

अकारान्त और सुमित्रा इत्यादि कई शब्दोंके उत्तर अपत्य अर्थ बतलाने के लिये इ प्रत्यय लगता है। यथा—दशरथस्य अपत्यं दाशरथिः। सुमित्रायाः अपत्यं सौमित्रिः ॥

भावादि अर्थ बतलाने के लिये त्व, ता, अ, य, इमन् इत्यादि प्रत्यय लगते हैं। यथा—लघु से लघुत्व, लघुता, लाघव, लघिमा और धीर से धैर्य्य इत्यादि ॥

कभी २ प्रत्यय तो लगता है पर मूल शब्द का अर्थ नहीं बदलता, यथा—चोर से चौर, बन्धु से बान्धव इत्यादि ॥

---

( अ ) जिसके उत्तर प्रत्यय आता है उसको प्रकृति कहते है ॥

## तद्धितान्त विशेषण

सम्बन्धादि अर्थ बतलानेके लिये अ, इक, य, इय, ईय, ईन इत्यादि प्रत्यय होते हैं। यथा इन्द्र से ऐन्द्र,, विष्णुसे वैष्णव, वर्षसे वार्षिक, धर्मसे धर्म्य ( धर्मयुक्त ) और धार्मिक, क्षत्रसे क्षत्रिय, नारदसे नारदीय, ग्रामसे ग्रामीण इत्यादि ॥

हिन्दी में संज्ञा शब्द के उत्तर जो अर्थ बतलानेके लिये "वाला" प्रत्यय लगता है वही अर्थ बतलानेके लिये संस्कृतमें किसीके उत्तर मत्, किसीके वत्, किसीके इन् और किसीके विन् प्रत्यय लगता है। यथा—बुद्धिसे बुद्धिमत्, धनसे धनवत्, गुणसे गुणिन्, तेजस्से तेजस्विन्, मेधासे मेधाविन् इत्यादि शब्द सिद्ध होते हैं ॥

उत्कर्ष बतलानेके लिये तर वा ईयस् और अति उत्कर्ष बतलानेके लिये तम वा इष्ठ प्रत्यय शब्दके उत्तर लगता है, यथा—गुरु से गुरुतर वा गरीयस् और गुरुतम वा गरिष्ठ इत्यादि ॥

दोके मध्य एकका उत्कर्ष भी बतलानेके लिये तर वा ईयस् और बहुत में एकका उत्कर्ष बतलानेके लिये भी तम वा इष्ठ प्रत्यय लगता है॥ यथा-भीमार्जुनयोर्भीमो ज्यायान् ॥ पाण्डवानां युधिष्ठिरो ज्येष्ठः ।

अ, तीय, थ, म, और तम ये पूर्ण अर्थ बतलानेके लिये संख्या-वाचक शब्दोंके उत्तर आते है। इनमेंसे जिस किसीको किसी संख्यावाचक शब्दके उत्तर पाना उस शब्दको उस संख्याको पूर्त्ति बतलानेवाला विशेषण समझना। यथा—द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ, पञ्चम, षष्ठ, एकादश, विंश वा विंशतितम इत्यादि ॥

## तद्धितान्त अव्यय ॥

उपमा अर्थ बतलानेके लिये वत् प्रत्यय लगता है। यथा ब्राह्मणवत्, शूद्रवत् इत्यादि ॥

प्रकार अर्थ बतलानेके लिये संख्या शब्दके उत्तर धा प्रत्यय लगता है। यथा—पञ्चधा, नवधा इत्यादि ॥

बहुतसे तद्धितान्त अव्यय शब्द इस व्याकरण के वाक्यरचनाके प्रकरणोंमें दिये गये हैं। यथा—यदा, कदा, यत्र, कुत्र, अत्र, तत्र, इत्यादि ॥

## वाक्यरचना ॥

### वाक्य (अ)

| संस्कृत ॥ | हिन्दी ॥ |
| --- | --- |
| अपत्यं पाण्डवः पाण्डो<br>रपत्यं राघवो रघोः।<br>सौमित्रिश्च सुमित्रायाः<br>पर्वतस्यापि पार्वती ॥<br>विनताया वैनतेयः<br>कुन्त्याः कौन्तेय उच्यते।<br>द्रोणस्य पुत्रो द्रौणिः स्याद्<br>रावणस्यापि रावणिः ॥<br>यस्य हन्ता दाशरथि-<br>रासीद्दशरथात्मजः ॥<br>इत्याद्यो ह्यपत्यार्थ-<br>तद्धितान्ता उदाहृता. ॥ | हे कुन्तीके पुत्र तुम युद्ध करो। नहीं तो धृतराष्ट्रके पुत्र तुमको भीरु समझेंगे ॥<br>Fight, O son of Kunti, lest the sons of Dhritarashtra take you for a coward<br>दशरथके दो बेटोंने अपनी माताओंका दर्शन किया ॥<br>The two sons of Dasarath saw their mothers<br>कवियों मे कालिदास सबसे बड़ा है ॥<br>Kalidasa is the best of poets. |

(अ) हिन्दीसे सस्कृतमे अनुवाद करते समय स्मरण रखना कि यथासम्भव तद्धितान्त शब्दोंका प्रयोग करना चाहिये ॥

## वाक्य

**संस्कृत ॥**

इन्द्रस्येदं भवेदैन्द्र-
मस्त्रादि यद्विवक्षितं ।
वायव्यं च पाशुपत-
माग्नेयं वैष्णवं तथा ।
पितुर्यत् पैतृकं तत् स्या-
न्मातुश्च मातृकं तथा ।
कायिकं कायसम्बन्धि
वाक्सम्बन्धि च वाचिकं ॥
तार्किकस्तर्कवेत्ता स्या-
न्मान्त्रिको यान्त्रिकस्तथा ।
रथिकः स्याद्रथचरो
धर्म्मं चरति धार्म्मिकः ॥
लघोर्भावो लघुत्वं स्या-
ल्लघुता लाघवं तथा ।
लघिमा च भवेद्रूपं
गुरुत्वादि गुरोरपि ॥
बुद्धिमान् बलवान् वाग्मी
यशस्वी वत्सली धनी ।
हृदयालुर्दयालुश्च
मानी दानी च राघवः ॥
तद्धितान्तानि शब्दानां
रूपाण्येवं भवन्ति हि ॥

**हिन्दी ॥**

फलवन्त पेड़ों पर पक्षी बहुधा बैठते है ॥

Birds generally resort to trees that bear fruit

सींगवाले पशुओंसे दूर रहा करो ॥

Keep off from horned animals

गुरु शिष्य को पुत्र की नाईं देखे ॥

A teacher ought to look upon his pupil like his own son

गुरु के साथ शिष्य पुत्र की नाईं आचरण करे ॥

A pupil ought to behave like a son towards his teacher

पराये द्रव्यको मिट्टी के तुल्य देखना चाहिये ॥

One ought te regard another's property as though it were a lump of clod.

# समास ॥

अनेक पदोंकी विभक्तियों का लोप करके (अ) एक पद बनाने को समास कहते हैं। समास से सिद्ध शब्द कोई तो संज्ञा होते हैं, कोई विशेषण होते हैं और कोई अव्यय होते हैं। समास करने में समास के घटक पदों के स्वरूप में कहीं २ हेर फेर होता है और कहीं २ अन्त में अ, क इत्यादि प्रत्यय भी लगते हैं ॥

समास छः प्रकार के होते हैं। अव्ययीभाव, तत्पुरुष, कर्मधारय, द्विगु, बहुव्रीहि और द्वन्द्व ॥

# समास-संज्ञा ॥

### तत्पुरुष

जिस समास में प्रथमा और सम्बोधन को छोड़ के और कोई विभक्ति बहुधा पूर्वपद के अन्त में रहे तो उसको तत्पुरुष समास कहते है। तत्पुरुष का लिङ्ग अन्तपद के अनुसार होता है। यथा—दुःखमतीतो दुःखातीतः, शंकुलया (सरौंते से) खण्डः शंकुलाखण्डः; यूपाय (यज्ञ के खम्भे के लिये) दारु यूपदारु; चोराद्भयं चोरभयं, राज्ञः पुरुषो राजपुरुषः; स्थाल्यां पक्वः स्थालीपक्वः इत्यादि ॥

---

(अ) समास मे क्वचित् पूर्वपद की विभक्ति का लोप नही भी होता—यथा वनेचर, दिवोदास. इत्यादि

## कर्मधारय और द्विगु

विशेषण और विशेष्य (अ) के समास को कर्मधारय कहते हैं यथा—नीलम् उत्पलं नीलोत्पलं । परन्तु जब संख्यावाचक विशेषण के साथ विशेष्य का समास हो और उसका प्रयोग स्त्रीलिङ्ग वा नपुंसक लिङ्ग के एकवचन में होय, तब उस समास को द्विगु कहते हैं । यथा— त्रयाणां लोकानां समाहारः (समूहः) त्रिलोकी, त्रयाणां भुवनानां समाहारः त्रिभुवनम् इत्यादि ॥

जिस समास में प्रत्येक पद का अन्वय किसी एक क्रिया से हो उसे द्वन्द्व कहते हैं । द्वन्द्व समास दो प्रकार का होता है । इतरेतर योग और समाहारद्वन्द्व । समाहारद्वन्द्व सदा नपुंसकलिङ्ग एकवचनान्त होता है और इतरेतर योग द्वन्द्वका लिङ्ग अन्तिम पदके अनुसार होता है समाहारद्वन्द्व का उदाहरण यथा—अहीनां नकुलानां च समाहारः अहिनकुलं, रथानां अश्वानां गजानांच समाहारः रथाश्वगजं इ० । इतरेतर योग द्वन्द्वका उदाहरण यथा—हरिश्च हरश्च हरिहरौ; हरिश्च हरश्च गुरुश्च हरिहरगुरवः इत्यादि ॥

कभी २ द्वन्द्व समास न होके उसके घटक पदोंमें से और २ शब्दोंका लोप हो कर कोई एक शब्द शेष रह जाता है । यथा माता च पिता च पितरौ ॥ हंसश्च हंसी च हंसौ ॥ इस प्रक्रिया को एकशेष कहते हैं एकशेषको समास में नहीं गिनते ॥

---

(अ) कभी २ केवल विशेषण पदोका भी परस्पर कर्म्मधारय समास होता है- यथा—शीतञ्च तदुष्णञ्च शीतोष्णम्, महाश्चासौ राजा च महाराजः इत्यादि ॥

# समास विशेषण ॥

## बहुव्रीहि

विशेषण और विशेष्य का समास यदि किसी अन्य पदार्थ का विशेषण बनाने के लिये किया जावे तो उसे बहुव्रीहि कहते हैं। बहुव्रीहि समास में अन्य पदार्थ का बोध कराने के लिये विग्रह (अ) वाक्य में यद् और तद् शब्द के प्रयोग—यस्य सः, येन सः इत्यादि रूप में व्यवहार किये जाते हैं। यथा—दीर्घा ग्रीवा यस्य स दीर्घग्रीवः; जितः क्रोधो येन स जितक्रोधः ॥

सह शब्द के साथ जो तृतीयान्तपद का समास किसी अन्य पदार्थ-का विशेषण बनाने के लिये किया जावे तो उसे भी बहुव्रीहि कहते हैं। और बहुधा सह के हकार का लोप हो जाता है। यथा—लक्ष्मणेन सह सलक्ष्मणः ॥

निषेधार्थक अ अथवा न इन दो अव्ययों में से कोई एक अव्यय पूर्वपद हो के जब किसी शब्द के साथ समस्त (आ) हो तो उसे तत्पुरुष कहते है। यथा— न ब्राह्मणः=अब्राह्मणः, न अति शीतोष्णम्=नातिशीतोष्णम्; परन्तु किसी अन्य पदार्थका विशेषण बनानेके लिये यदि यही (उपर्य्युक्त) समास किया जाय तो बहुव्रीहि कहलाता है। यथा—नास्ति पुत्रो यस्य सः अपुत्रः ॥